प्रभाकरभट्ट त्रीण्यपि परिहृत्य । पश्चात्किं कुरु । **णियमिं अप्पु वियाणु** निश्चयेनात्मानं विजानीहीति । तद्यथा । सकलविशदैकज्ञानस्वरूपात्परमात्मपदार्थात् निश्चयनयेन भिन्नं त्रीण्यपि धर्मार्थकामान् त्यक्त्वा वीतरागस्वसंवेदनलक्षणे शुद्धात्मानुभूतिज्ञाने स्थित्वात्मानं जानीहीति भावार्थः ॥ १०७ ॥

**अप्पा णाणहं गम्मु पर, णाणु वियाणइ जेण ।**
**तिण्णिवि मिल्लिवि जाणि तुहुं, अप्पा णाणें तेण ॥ १०८ ॥**

आत्मा ज्ञानस्य गम्यः परः ज्ञानं विजानाति येन ।
त्रीण्यपि मुक्त्वा जानीहि त्वं आत्मानं ज्ञानेन तेन ॥ १०८ ॥

**अप्पा णाणहं गम्मु पर** आत्मा ज्ञानस्य गम्यो विषयः परः । कोर्थो । नियमेन । कस्मात् । **णाणु वियाणइ जेण** ज्ञानं कर्तृ विजानात्यात्मानं येन कारणेन अतः कारणात् **तिण्णिवि मिल्लिवि जाणि तुहु** त्रीण्यपि मुक्त्वा जानीहि त्वं हे प्रभाकरभट्ट **अप्पा णाणें तेण** । कं जानीहि । आत्मानं । केन । ज्ञानेन तेन कारणेनेति । तथाहि । निजशुद्धात्मा ज्ञानस्यैव गम्यः । कस्मादिति चेत् । मतिज्ञानादिपंचकविकल्परहितं यत्परमपदं परमात्मशब्दवाच्यं साक्षान्मोक्षकारणं तद्रूपो योसौ परमात्मा तमात्मानं वीतरागनिर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञानगुणेन विना दुर्धरानुष्ठानं कुर्वाणोपि वहवोपि न लभंते यतः कारणात् । तथा चोक्तं समयसारे । "णाणगुणेहिं विहीणा एदं तु पदं वहूवि ण लहंति । तं गिण्ह सुपदमेदं जइ इच्छसि दुक्खपरिमोक्खं" । अत्र धर्मार्थकामादिसर्वपरद्रव्येच्छां योसौ मुंचति स्वशुद्धात्मसुखामृते तृप्तो भवति स एव निःपरिग्रहो भण्यते स एवात्मानं जानातीति भावार्थः ।

---

[ **ये अपि भिन्नाः** ] जो जुदे भाव हैं [ **तेपि** ] वेभी [ **ज्ञानं न भवंति** ] ज्ञान नहीं हैं वे सब भाव ज्ञानसे रहित जडरूप हैं [ **तान्** ] उन [ **त्रीणि अपि** ] धर्म अर्थ कामरूप तीनों भावोंको [ **परिहृत्य** ] छोडकर [ **नियमेन** ] निश्चयसे [ **आत्मानं** ] आत्माको [ **त्वं** ] तू [ **विजानीहि** ] जान । **भावार्थ**—हे प्रभाकरभट्ट मुनिरूप धर्म, अर्थरूप संसारके प्रयोजन, काम ( विषयाभिलाष ) ये तीनों ही आत्मासे भिन्न हैं ज्ञानरूप नही हैं । निश्चयनयकरके सव तरफसे निर्मल केवल ज्ञानस्वरूप परमात्मपदार्थसे भिन्न तीनों ही धर्म अर्थ काम पुरुषार्थोंको छोडकर वीतराग स्वसंवेदनस्वरूप शुद्धात्मानुभवरूपज्ञानमें रहकर आत्माको जान ॥ १०७ ॥

आगे आत्माका स्वरूप दिखलाते हैं;—[ **आत्मा** ] आत्मा [ **परः** ] नियमसे [ **ज्ञानस्य** ] ज्ञानके [ **गम्यः** ] गोचर है जो ज्ञानरूप [ **येन** ] क्योंकि [ **ज्ञानं** ] ज्ञान ही [ **विजानाति** ] आत्माको प्रदेशोंसे लोक प्रमाण लिये [ **त्वं** ] हे प्रभाकरभट्ट तू [ **त्रीणि अपि मुक्त्वा** ] धर्म अर्थ [ **जानाति** ] जानता हैं को छोडकर [ **ज्ञानेन** ] ज्ञानसे [ **आत्मानं** ] निजआत्माको

उक्तं च । "अपरिग्गहो अणिच्छो भणिओ णाणी दु णिच्छदे धम्मं । अपरिग्गहो दु धम्मस्स जाणगो तेण सो होदि" ॥ १०८ ॥

अथ;—

**णाणिय णाणिउ णाणिएण णाणिउं जा ण मुणेहि ।**
**ता अण्णाणिं णाणमउं, किं पर वंभु लहेहि ॥ १०९ ॥**

ज्ञानिन् ज्ञानी ज्ञानिना ज्ञानिनं यावत् न जानासि ।
तावत् अज्ञानेन ज्ञानमयं किं परं ब्रह्म लभसे ॥ १०९ ॥

**णाणिय** हे ज्ञानिन् **णाणिउ** ज्ञानी निजात्मा **णाणिएण** ज्ञानिना निजात्मना करणभूतेन । कथंभूतो निजात्मा । **णाणिउ** ज्ञानी ज्ञानलक्षणः तमित्थंभूतमात्मानं **जा ण मुणेहि** यावत्कालं न जानासि **ता अण्णाणिं णाणमउं** तावत्कालमज्ञानेन मिथ्यात्वरा-

---

[ **जानीहि** ] जान । **भावार्थ**—निजशुद्धातमा ज्ञानके ही गोचर ( जानने योग्य ) है क्योंकि मतिज्ञानादि पाच भेदोंरहित जो परमात्मशब्दका अर्थ परमपद है वही साक्षात् मोक्षका कारण है उस स्वरूप परमात्माको वीतराग निर्विकल्प स्वसंवेदन ज्ञानके विना दुर्धर तपके करनेवाले भी बहुतसे प्राणी नहीं पाते । इसलिये ज्ञानसे ही अपना स्वरूप अनुभव कर । ऐसा ही कथन श्रीकुंदकुंदाचार्यने समयसारजीमें किया है "णाणगुणेहि" इत्यादि । इसका अर्थ यह है कि सम्यग्ज्ञान नामा निज गुणसे रहित पुरुष इस ब्रह्मपदको बहुत कष्ट करके भी नही पाते अर्थात् जो महान दुर्धर तप करौ तौभी नही मिलता । इसलिये जो तू दुःखसे छूटना चाहता है सिद्धपदकी इच्छा रखता है तो आत्मज्ञानकर निजपदको प्राप्त कर । यहां सारांश यह है कि जो धर्म अर्थ कामादि सब परद्रव्यकी इच्छाको छोड़ता है वही निज शुद्धात्मसुखरूप अमृतमें तृप्त हुआ सिद्धांतमें परिग्रहरहित कहा जाता है और निर्ग्रंथ कहा जाता है और वही अपने आत्माको जानता है । ऐसा ही समयसारजीमें कहा है "अपरिग्गहो" इत्यादि । इसका अर्थ ऐसा है कि जिनसिद्धातमे परिग्रहरहित और इच्छारहित ज्ञानी कहा गया है जो धर्मको भी नही चांहता है अर्थात् जिसके व्यवहारधर्मकी भी कामना नही है उसके अर्थ तथा कामकी इच्छा कहांसे होवै । वह आत्मज्ञानी सब अभिलाषाओंसे रहित है जिसके धर्मका भी परिग्रह नहीं है तो अन्य परिग्रह कहांसे हो इसलिये वह ज्ञानी परिग्रही नही है केवल निजस्वरूपका जाननेवाला ही होता है ॥ १०८ ॥

आगे ज्ञानसे ही परब्रह्मकी प्राप्ति होती है ऐसा कहते हैं;—[ **हे ज्ञानिन्** ] हे ज्ञानी [ **ज्ञानी** ] ज्ञानवान् अपना आत्मा [ **ज्ञानिना** ] सम्यग्ज्ञानकरके [ **ज्ञानिनं** ] ज्ञानलक्षण-

गादिविकल्पजालेन ज्ञानमयं । **किं पर बंभु लहेहि** कि परमुत्कृष्टं ब्रह्मस्वभावं लभसे किं तु नैवेति । तद्यथा । यावत्कालमात्मा कर्ता आत्मानं कर्मतापन्नं आत्मना करणभूतेन आत्मने निमित्तं आत्मनः सकाशात् आत्मनि स्थितं समस्तरागादिविकल्पजालं मुक्त्वा न जानासि तावत्कालं परमब्रह्मशब्दवाच्यं निर्दोषिपरमात्मानं किं लभसे नैवेति भावार्थः ॥ १०९ ॥

अथानंतरं सूत्रचतुष्टयेनांतरस्थले परलोकशब्दव्युत्पत्त्या परलोकशब्दवाच्यं परमात्मानं कथयति,—

**जोइज्जइ तिं बंभु परु, जाणिज्जइ तिं सोइ ।**
**बंभु मुणेविणु जेण लहु, गम्मिज्जइ परलोइ ॥ ११० ॥**

दृश्यते तेन ब्रह्म परः ज्ञायते तेन स एव ।
ब्रह्म मत्त्वा येन लघु गम्यते परलोके ॥ ११० ॥

**जोइज्जइ** दृश्यते **तिं** तेन पुरुषेण तेन कारणेन वा । कोसौ दृश्यते । **बंभु परु** ब्रह्मशब्दवाच्यः शुद्धात्मा । कथंभूतः । परः उत्कृष्टः । अथवा पर इति पाठे नियमेन । न केवलं दृश्यते **जाणिज्जइ** ज्ञायते तेन पुरुषेण तेन कारणेन वा **सोइ** स एव शुद्धात्मा । केन कारणेन । **बंभु मुणेविणु जेण लहु** येन पुरुषेण येन कारणेन वा ब्रह्मशब्दवाच्यनिर्दोषिपरमात्मानं मत्त्वा ज्ञात्वा पश्चात् **गमिज्जइ परलोइ** तेनैव पूर्वोक्तेन ब्रह्मस्वरूपे परिज्ञा-

---

वाले आत्माको [ **यावत्** ] जबतक [ **न** ] नहीं [ **जानासि** ] जानता [ **तावत्** ] तबतक [ **अज्ञानेन** ] अज्ञानी होनेसे [ **ज्ञानमयं** ] ज्ञानमय [ **परं ब्रह्म** ] अपने स्वरूपको [ **किं लभसे** ] क्या पासकता है कभी नहीं पासकता । जो कोई आत्माको पाता है तो ज्ञानसे ही पासकता है । **भावार्थ**—जबतक यह जीव अपनेको आपकर अपनी प्राप्तिके लिये आपसे अपनेमें तिष्ठता नहीं जान ले तबतक निर्दोष शुद्ध परमात्मा सिद्ध परमेष्ठीको क्या पासकता है कभी नहीं पासकता । जो आत्माको जानता है वही परमात्माको जानता है ॥ १०९ ॥

इसप्रकार प्रथम महास्थलमें चार दोहाओंकर अंतरस्थलमें ज्ञानका व्याख्यान किया । आगे चार सूत्रोंकर अंतरस्थलमें परलोक शब्दकी व्युत्पत्तिकर परलोक शब्दसे परमात्माको ही कहते हैं;—[ **तेन** ] उस कारणसे उसी पुरुषसे [ **परः ब्रह्म** ] शुद्धात्मा नियमसे [ **दृश्यते** ] देखा जाता है [ **तेन** ] उसी पुरुषसे निश्चयसे [ **स एव** ] वही शुद्धात्मा [ **ज्ञायते** ] जाना जाता है [ **येन** ] जो पुरुष जिसकारण [ **ब्रह्म मत्त्वा** ] अपना स्वरूप जानकर [ **परलोके लघु गम्यते** ] परमात्मतत्त्वमें शीघ्र ही प्राप्त होता है । **भावार्थ**—जो

नपुरुषेण तेनैव कारणेन वा गम्यते । क । परलोके परलोकशब्दवाच्ये परमात्मतत्त्वे । किं च । योसौ शुद्धनिश्चयनयेन शक्तिरूपेण केवलज्ञानदर्शनस्वभावः परमात्मा स सर्वेषां सूक्ष्मैकेन्द्रियादिजीवानां शरीरे पृथक् पृथग्रूपेण तिष्ठति स एव परमब्रह्मा स एव परमविष्णुः स एव परमशिवः इति, व्यक्तिरूपेण पुनर्भगवानर्हन्नेव मुक्तिगतसिद्धात्मा वा परमब्रह्मा विष्णुः शिवो वा भण्यते । तेन नान्यः कोपि परिकल्पितः जगद्व्यापी तथैवैको परमब्रह्मा शिवो वास्तीति । अयमत्रार्थः । यत्रासौ मुक्तात्मा लोकाग्रे तिष्ठति स एव ब्रह्मलोकः स एव विष्णुलोकः स एव शिवलोको नान्यः कोपीति भावार्थः ॥ ११० ॥

अथ,—

**मुणिवरविंदहं हरिहरहं, जो मणि णिवसइ देउ ।**
**परहं जि परतरु णाणमउ, सो वुच्चइ परलोउ ॥ १११ ॥**

मुनिवरवृंदाना हरिहराणां यः मनसि निवसति देवः ।
परस्मात् अपि परतरः ज्ञानमयः स उच्यते परलोकः ॥ १११ ॥

**मुणिवरविंदहं हरिहरहं** मुनिवरवृंदानां हरिहराणां च **जो मणि णिवसइ देउ**

---

कोई शुद्धात्मा अपना स्वरूप शुद्ध निश्चयनयकर शक्तिरूपसे केवलज्ञान केवलदर्शन स्वभाव है वही वास्तवमें ( असलमें ) परमेश्वर है । परमेश्वरमें और जीवमें जातिभेद नही है जबतक कर्मोंसे बंधा हुआ है तबतक संसारमें भ्रमण करता है । सूक्ष्म वादर एकेन्द्रियादि जीवोंके शरीरमें जुदा जुदा तिष्ठता है और जब कर्मोंसे रहित होजाता है तब सिद्ध कहलाता है । ससारअवस्थामें शक्तिरूप परमात्मा है और सिद्ध अवस्थामें व्यक्तिरूप है । यही आत्मा परब्रह्म परमविष्णु परमशिव शक्तिरूप है और प्रगटरूपसे भगवान अर्हंत अथवा मुक्तिको प्राप्त हुए सिद्धात्मा ही परमब्रह्मा परमविष्णु परमशिव कहे जाते हैं । यह निश्चयसे जानो । ऐसा कहनेसे अन्य कोई भी कल्पना किया हुआ जगतमें व्यापक परमब्रह्म परमविष्णु परमशिव नहीं है । साराश यह है कि जिसलोकके शिखरपर अनंत सिद्ध विराज रहे हैं वही लोकका शिखर परम धाम ब्रह्मलोक वही विष्णुलोक और वही शिवलोक है अन्य कोईभी ब्रह्मलोक विष्णुलोक शिवलोक नही है । ये सब निर्वाण क्षेत्रके नाम हैं और ब्रह्मा विष्णु शिव ये सब सिद्ध परमेष्ठीके नाम हैं । सो भगवान तो व्यक्तिरूप परमात्मा हैं तथा यह जीव शक्तिरूप परमात्मा है । इसमें सदेह नहीं है । जितने भगवानके उतने सब शक्तिरूप इस जीवके नाम हैं । यह जीव ही शुद्धनयकर भगवान है ॥ ११० ॥

आगे ऐसा कहते हैं कि भगवानका ही नाम परलोक है;—[ यः ] जो आत्मदेव [ मुनिवरवृंदानां हरिहराणां ] मुनीश्वरोंके समूह के तथा इंद्र वा वासुदेव, रुद्रोंके

योसौ मनसि निवसति देवः आराध्यः । पुनरपि किंविशिष्टः । **परहं जि परतरु णाणमउ** परस्मादुत्कृष्टादपि अथवा परहं जि वहुवचनं परेभ्योपि सकाशादतिशयेन परः परतरः । पुनरपि कथंभूतो । ज्ञानमयः केवलज्ञानेन निर्वृत्तः **सो वुच्चइ परलोउ** स एवं गुणविशिष्टः शुद्धात्मा परलोक इत्युच्यते इति । पर उत्कृष्टो वीतरागचिदानंदैकस्वभाव आत्मा तस्य लोकोऽवलोकनं निर्विकल्पसमाधौ वानुभवनमिति परलोकशब्दस्यार्थः अथवा लोक्यंते दृश्यंते जीवादिपदार्था यस्मिन् परमात्मस्वरूपे यस्य केवलज्ञानेन वा स भवति लोकः परश्चासौ लोकश्च परलोकः व्यवहारेण पुनः स्वर्गापवर्गलक्षणः परलोको भण्यते । अत्र योसौ परलोकशब्दवाच्यः परमात्मा स एवोपादेय इति तात्पर्यार्थः ॥ १११ ॥ अथ ।

**सो पर वुच्चइ लोउ परु, जसु मइ तित्थु वसेइ ।**
**जहिं मइ तहिं गइ जीवहं जि, णियमें जेण हवेइ ॥ ११२ ॥**

सः परः उच्यते लोकः परः यस्य मतिः तत्र वसति ।
यत्र मतिः तत्र गतिः जीवस्य एव नियमेन येन भवति ॥ ११२ ॥

**सो पर वुच्चइ लोउ परु** स परः नियमेनोच्यते लोको जनः । कथंभूतो भण्यते । पर उत्कृष्टः । स कः । **जसु मइ तित्थु वसेइ** यस्य भव्यजनस्य मतिर्मनश्चित्तं तत्र निजपरमात्मस्वरूपे वसति विषयकषायविकल्पजालत्यागेन स्वसंवेदनसंवित्तिस्वरूपेण स्थिरीभवतीति । यस्य परमात्मतत्त्वे मतिस्तिष्ठति स कस्मात्परो भवतीति चेत् **जहिं मइ तहं गइ जीवहं**

---

[ **मनसि** ] चित्तमें [ **निवसति** ] वस रहा है [ **सः** ] वह [ **परस्मात् अपि परतरः** ] उत्कृष्टसे भी उत्कृष्ट [ **ज्ञानमयः** ] ज्ञानमई [ **परलोकः** ] परलोक [ **उच्यते** ] कहा जाता है । **भावार्थ**—परलोक शब्दका अर्थ ऐसा है कि पर अर्थात् उत्कृष्ट वीतराग-चिदानंद शुद्धस्वभाव आत्मा उसका लोक अर्थात् अवलोकन निर्विकल्पसमाधिमें अनुभवना वह **परलोक** है । अथवा जिसके परमात्मस्वरूपमें या केवलज्ञानमें जीवादिपदार्थ देखे जावें इसलिये उस परमात्माका नाम परलोक है । अथवा व्यवहारनयकर स्वर्ग मोक्षको परलोक कहते हैं । स्वर्ग और मोक्षका कारण भगवानका धर्म है इसलिये केवली भगवानको परलोक कहते हैं । परमात्माके समान अपना निज आत्मा है वही परलोक है वोही उपादेय है ॥ १११ ॥

आगे ऐसा कहते हैं जिसका मन निजआत्मामें वस रहा है वही ज्ञानी जीव परलोक है;—[ **यस्य मति** ] जिस भव्यजीवकी वुद्धि [ **तत्र** ] उस निज आत्मस्वरूपमें [ **वसति** ] वस रही है अर्थात् विषयकषायविकल्पजालके त्यागसे स्वसंवेदन–ज्ञानस्वरूपकर स्थिर हो रही है [ **सः** ] वह पुरुष [ **परः** ] निश्चयकर [ **परः लोकः** ] उत्कृष्ट जन [ **उच्यते** ] कहा जाता है । अर्थात् जिसकी वुद्धि निजस्वरूपमें ठहर रही है वही उत्तम जन है

जि णियमिं जेण हवेइ येन कारणेन यत्र स्वशुद्धात्मस्वरूपे मतिस्तत्रैव गतिः । कस्यैव । जीवस्यैव अथवा बहुवचनपक्षे जीवानामेव निश्चयेन भवतीति । अयमत्र भावार्थः । यद्यार्तरौद्राधीनतया स्वशुद्धात्मभावनाच्युतो भूत्वा परभावेन परिणमति तदा दीर्घसंसारी भवति, यदि पुनर्निश्चयरत्नत्रयात्मके परमात्मतत्त्वे भावनां करोति तर्हि निर्वाणं प्राप्नोति इति ज्ञात्वा सर्वरागादिविकल्पत्यागेन तत्रैव भावना कर्तव्येति ॥ ११२ ॥ अथ ।

**जहिं मइ तहिं गइ जीव तुहुं, मरणुवि जेण लहेहि ।**
**तें परबंभु मुएवि मइं, मा पर दव्वि करेहि ॥ ११३ ॥**

यत्र मतिः तत्र गतिः जीव त्वं मृत्वा येन लभसे ।
तेन परब्रह्म मुक्त्वा मतिं मा परद्रव्ये कार्षीः ॥ ११३ ॥

**जहिं मइ तहिं गइ जीव तुहुं मरणुवि जेण लहेहि** यत्र मतिस्तत्र गतिः हे जीव त्वं मरणेन कृत्वा येन कारणेन लभसे **तें परबंभु मुएवि मइ मा परदव्वि करेहि** तेन कारणेन परमब्रह्मशब्दवाच्यं शुद्धद्रव्यार्थिकनयेन टंकोत्कीर्णज्ञायकैकस्वभावं वीतरागसदानंदैकसुखामृतरसपरिणतं निजशुद्धात्मतत्त्वं मुक्त्वा मतिं चित्तं मा परद्रव्ये देहसंगादिषु मा कार्षीरिति तात्पर्यार्थः ॥ ११३ ॥ एवं सूत्रचतुष्टयेनांतरस्थले परलोकशब्दव्युत्पत्त्या परलोकशब्दवाच्यस्य परमात्मनो व्याख्यानं गतं ।

---

[ **येन** ] क्योंकि [ **यत्र मतिः** ] जैसी बुद्धि होती है [ **तत्र** ] वैसी [ **एव** ] ही [ **जीवस्य** ] जीवकी [ **गतिः** ] गति [ **नियमेन** ] निश्चयकर [ **भवति** ] होती है ऐसा जिनवरदेवने कहा है । अर्थात् शुद्धात्मस्वरूपमें जिस जीवकी बुद्धि होवे उसको वैसी ही गति होती है जिन जीवोंका मन निजवस्तुमें है उनको निजपदकी प्राप्ति होती है इसमें सदेह नही है ॥ **भावार्थ—**जो आर्तध्यान रौद्रध्यानकी आधीनतासे अपने शुद्धात्मकी भावनासे रहित हुआ रागादिक परभावोंस्वरूप परिणमन करता है तो वह दीर्घससारी होता है और जो निश्चयरत्नत्रयस्वरूप परमात्मतत्त्वमे भावना करता है तो मोक्ष ही पाता है । ऐसा जानकर सब रागादि विकल्पोंको त्याग उस परमात्मतत्त्वमें ही भावना करनी चाहिये ॥ ११२ ॥

आगे फिर भी इसी बातको दृढ करते हैं,—[हे जीव] हे जीव [ **यत्र मतिः** ] जहा तेरी बुद्धि है [ **तत्र गतिः** ] वहीपर गति है उसको [ **येन** ] जिस कारणसे [ **त्वं मृत्वा** ] तू मरकर [ **लभसे** ] पावैगा [ **तेन** ] इसलिये तू [ **परब्रह्म** ] परम ब्रह्मको [ **मुक्त्वा** ] छोडकर [ **परद्रव्ये** ] परद्रव्यमे [ **मतिं** ] बुद्धिको [ **मा कार्षीः** ] मत करै ॥ **भावार्थ—** शुद्धद्रव्यार्थिकनयकर टांकीकासा गढा हुआ अघटितघाट, अमूर्तीक पदार्थ ज्ञायकमात्र स्वभाव, वीतराग सदा आनंदरूप अद्वितीय अतीद्रिय सुखरूप अमृतके रसकर तृप्त, ऐसे

तदनंतरं किं तत् परद्रव्यमिति प्रश्ने प्रत्युत्तरं ददाति,—

**जं णियदव्वहं भिण्णु जडु, तं परदव्वु वियाणि ।**
**पुग्गलु धम्माधम्मु णहु, कालुवि पंचमु जाणि ॥ ११४ ॥**

यत् निजद्रव्यात् भिन्नं जडं तत् परद्रव्यं जानीहि ।
पुद्गलः धर्माधर्मः नभः कालं अपि पंचमं जानीहि ॥ ११४ ॥

जमित्यादि पदखंडनारूपेण व्याख्यानं क्रियते **जं** यत् **णियदव्वहं** निजद्रव्यात् **भिण्णु** भिन्नं पृथग्भूतं **जडु** जडं **तं** तत् **परदव्वु वियाणि** परद्रव्यं जानीहि । तच्च किं । **पुग्गलु धम्माहम्मु णहु** पुद्गलधर्माधर्मनभोरूपं **कालुवि** कालमपि **पंचमु जाणि** पंचमं जानीहीति । अनंतचतुष्टयस्वरूपान्निजद्रव्याद्बाह्यं भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मरूपं जीवसंबंधं शेषं पुद्गलादि-पंचभेदं यत्सर्वं तद्धेयमिति ॥ ११४ ॥

अथ वीतरागनिर्विकल्पसमाधिरंतर्मुहूर्तेनापि कर्मजालं दहतीति ध्यानसामर्थ्यं दर्शयति;—

**जइ णिविसद्धुवि कुवि करइ, परमप्पइ अणुराउ ।**
**अग्गिकणी जिम कट्ठगिरि, डहइ असेसुवि पाउ ॥ ११५ ॥**

यदि निमिषार्धमपि कोपि करोति परमात्मनि अनुरागं ।
अग्निकणिका यथा काष्ठगिरिं दहति अशेषमपि पापं ॥ ११५ ॥

---

निजशुद्धात्मतत्त्वको छोड़कर द्रव्यकर्म भावकर्म नोकर्ममें या देहादि परिग्रहमें मनको मत लगा ॥ ११३ ॥

इसप्रकार पहले महाधिकारमें चार दोहासूत्रोंकर अंतरस्थलमें परलोक शब्दका अर्थ परमात्मा किया । आगे परलोक ( परमात्मा ) में ही मन लगा परद्रव्यसे ममता छोड ऐसा कहा गया था उसमें शिष्यने प्रश्न किया कि परद्रव्य क्या है उसका समाधान श्रीगुरु कहते हैं;—[ **यत्** ] जो [ **निजद्रव्यात्** ] आत्मपदार्थसे [ **भिन्नं** ] जुदा [ **जडं** ] जड पदार्थ है [ **तत्** ] उसे [ **परद्रव्यं** ] परद्रव्य [ **जानीहि** ] जानो । और वह परद्रव्य [ **पुद्गलः धर्माधर्मः नभः कालं अपि पंचमं** ] पुद्गल धर्म अधर्म आकाश और पांचवा कालद्रव्य [ **जानीहि** ] ये सब परद्रव्य जानो । **भावार्थ**—द्रव्य छह हैं उनमेंसे पांच जड और जीवको चैतन्य जानो । पुद्गल धर्म अधर्म काल आकाश ये सब जड हैं इनको अपनेसे जुदे जानो और जीव भी अनंत हैं उन सबोंको अपनेसे भिन्न जानो । अनंत चतुष्टय स्वरूप अपना आत्मा है उसीको निज ( अपना ) जान । और जीवके भावकर्म-रूप रागादिक तथा द्रव्यकर्म ज्ञानावरणादि आठकर्म, और शरीरादिक नोकर्म इनका संबंध अनादिसे है परंतु जीवसे भिन्न हैं इसलिये अपने मत मानें । पुद्गलादि पांच भेद जडपदार्थ सब हेय जान अपना, स्वरूप ही उपादेय है उसीको आराधन कर ॥ ११४ ॥

जइ इत्यादि । **जइ णिविसद्धुवि** यदि निमिपार्धमपि **कुवि करइ** कोपि कश्चित् करोति । किं करोति । **परमप्पइ अणुराउ** परमात्मन्यनुरागं । तदा किं करोति । **अग्गि-कणी जिमु कट्ठगिरि** अग्निकणिका यथा काष्ठगिरिं दहति तथा **डहइ असेसुवि पाउ** दहत्य-शेषं पापमिति । तथाहि—शुद्धिगौरवरसगौरवकवित्ववादित्वगमकत्ववाग्मित्वचतुर्विधशब्दगौ-रवस्वरूपप्रभृतिसमस्तविकल्पजालत्यागरूपेण महावातेन प्रज्वलिता निजशुद्धात्मतत्त्वध्याना-ग्निकणिका स्तोकाग्निकेंधनराशिमिवांतर्मुहूर्तेनापि चिरसंचितकर्मराशि दहतीति । अत्रैवंविधं शुद्धात्मध्यानसामर्थ्यं ज्ञात्वा तदेव निरंतरं भावनीयमिति भावार्थः ॥ ११५ ॥

अथ हे जीव चिंताजालं मुक्त्वा शुद्धात्मस्वरूपं निरंतरं पश्येति निरूपयति,—

**मिल्लिवि सयल अवक्खडी, जिय णिच्चिंतउ होइ ।**
**चित्तु णिवेसहि परमपइ, देउ णिरंजणु जोइ ॥ ११६ ॥**

मुक्त्वा सकलां चिंतां जीव निश्चिंतः भूत्वा ।
चित्तं निवेशय परमपदे देवं निरंजनं पश्य ॥ ११६ ॥

मिल्लिवि इत्यादि । **मिल्लिवि** मुक्त्वा **सयल** समस्तं **अवक्खडी** देशभापया चिंता **जिय** हे जीव **णिच्चिंतउ होइ** निश्चितो भूत्वा । किं कुरु । **चित्तु णिवेसहि** चित्तं निवेशय

---

आगे एक अंतमुहूर्तमें कर्म जालको वीतरागनिर्विकल्पसमाधिरूप अग्नि भस्म करडालती है ऐसी समाधिकी सामर्थ्य है वोही दिखाते हैं;—[ **यदि** ] जो [ **निमिषार्धमपि** ] आधेनिमेषमात्र भी [ **कोपि** ] कोई [ **परमात्मनि** ] परमात्मामें [ **अनुरागं** ] प्रीतिको [ **करोति** ] करै तो [ **यथा** ] जैसे [ **अग्निकणिका** ] अग्निकी कणी [ **काष्ठगिरिं** ] काठके पहाड़को [ **दहति** ] भस्म करती है उसीतरह [ **अशेषं अपि पापं** ] सब ही पापोंको भस्म कर डालै ॥ **भावार्थ**—ऋद्धिका गर्व रसायनका गर्व अर्थात् पारावगैरः आदि धातु-ओंके भस्म करनेका मद अथवा नौ रसके जाननेका गर्व, कविकलाका मद, वादमें जीतनेका मद, शास्त्रकी टीका बनानेका मद, शास्त्रके व्याख्यान करनेका मद ये चार तरहका शब्द गौरव स्वरूप इत्यादि अनेक विकल्पजालोंका त्यागरूप प्रचंड पवन उसकरके प्रज्वलित हुई ( दहकतीहुई ) जो निजशुद्धात्मतत्त्वके ध्यानरूप अग्निकी कणी है वह जैसे अग्निकी कणी काठके पर्वतको भस्म करदेती है उसीतरह समस्त पापोंको भस्म कर डालती है अर्थात् जन्म जन्मके इकट्ठे किये हुए कर्मोंको आधे निमेपमें नष्ट कर देती है ऐसी शुद्ध आत्मध्यानकी सामर्थ्य जानकर उसी ध्यानकी ही भावना हमेशा करनी चाहिये ॥ ११५ ॥

आगे हे जीव चिंताओंको छोड़कर शुद्धात्मस्वरूपको निरंतर देख ऐसा कहते हैं;—[ **हे जीव** ] हे जीव [ **सकलां** ] समस्त [ **चिंतां** ] चिंताओंको [ **मुक्त्वा** ] छोडकर

धारय । क । **परमपए** निजपरमात्मपदे । पश्चात् किं कुरु । **देउ णिरंजणु जोइ** देवं निरंजनं पश्येति । तद्यथा । हे जीव दृष्टश्रुतानुभूतभोगाकांक्षास्वरूपापध्यानादि—समस्तचिंताजालं मुक्त्वा निश्चिंतो भूत्वा चित्तं परमात्मस्वरूपे स्थिरं कुरु, तदनंतरं भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्माजनरहितं देवं परमाराध्यं निजशुद्धात्मानं ध्यायेति भावार्थः । अपध्यानलक्षणं कथ्यते "बंधवधच्छेदादेर्द्वेषाद्रागाच्च परकलत्रादेः । आध्यानमपध्यानं शासति जिनशासने विशदाः" ॥ ११६ ॥

अथ शिवशब्दवाच्ये निजशुद्धात्मनि ध्याते यत्सुखं भवति तत्सूत्रत्रयेण प्रतिपादयति,—

**जं सिवदंसणि परमसुहु, पावहि झाणु करंतु ।**
**तं सुहु भुवणिवि अत्थि णवि, मेल्लिवि देउ अणंतु ॥ ११७ ॥**

यत् शिवदर्शने परमसुखं प्राप्नोषि ध्यानं कुर्वन् ।
तत् सुखं भुवनेपि अस्ति नैव मुक्त्वा देवं अनंतं ॥ ११७ ॥

जमित्यादि पदखंडनारूपेण व्याख्यानं क्रियते–**जं** यत् **सिवदंसणि** स्वशुद्धात्मदर्शने **परमसुहु** परमसुखं **पावहि** प्राप्नोषि हे प्रभाकरभट्ट । किं कुर्वन् सन् । **झाणु करंतु** ध्यानं कुर्वन् सन् **तं सुहु** तत्पूर्वोक्तसुखं **भुवणिवि** भुवनेपि **अत्थि णवि** अस्ति नैव । किं कृत्वा । **मिल्लिवि** मुक्त्वा । कं । **देउ** देवं । कथंभूतं । **अणंतु** अनंतशब्दवाच्यपरमात्मपदार्थमिति ।

---

[ **निश्चितः भूत्वा** ] निश्चित होकर तू [ **चित्तं** ] अपने मनको [ **परमपदे** ] परमपदमें [ **निवेशय** ] धारण कर और [ **निरंजनं देवं** ] निरंजनदेवको [ **पश्य** ] देख । **भावार्थ**— हे हंस ( जीव ) देखे सुने और भोगे हुए भोगोकी वाछारूप खोटेध्यान आदि सव चिंताओंको छोडकर अत्यंत निश्चित होकर अपने चित्तको परमात्मस्वरूपमें स्थिर कर । उसके वाद भावकर्म द्रव्यकर्म नोकर्मरूप अंजनसे रहित जो निरंजनदेव परम आराधने योग्य अपना शुद्धात्मा है उसको ध्यावो । पहले यह कहा था कि खोटे ध्यानको छोड, सो खोटे ध्यानका नाम शास्त्रमें अपध्यान कहा है । वह अपध्यानका लक्षण कहते हैं । "बध बंधेत्यादि" उसका अर्थ ऐसा है कि निर्मल बुद्धिवाले पुरुष जिन शासनमें उसको अपध्यान कहते हैं कि जो द्वेषसे परके मारनेका बांधनेका अथवा छेदनेका चितवन करै और रागभावसे परस्त्री आदिका चिंतवन करै । उस अपध्यानके दो भेद हैं एक आर्त दूसरा रौद्र । सो ये दोनों ही नरक निगोदके कारण हैं इसलिये विवेकियोंको त्यागने योग्य हैं ॥ ११६ ॥

आगे शिव शब्दसे कहे गये निजशुद्धआत्माके ध्यान करनेपर जो सुख होता है उस सुखको तीन दोहासूत्रोंसे वर्णन करते हैं;—[ **यत्** ] जो [ **ध्यानं कुर्वन्** ] ध्यान करता हुआ [ **शिवदर्शने परमसुखं** ] निजशुद्धात्माके अवलोकनमें अत्यंत सुख [ **प्राप्नोषि** ]

तथाहि—शिवशब्देनात्र विशुद्धो ज्ञानस्वभावो निजशुद्धात्मा ज्ञातव्यः तस्य दर्शनमवलोकनमनुभवनं तस्मिन् शिवदर्शनेन परमसुखं निजशुद्धात्मभावनोत्पन्नवीतरागपरमाह्लादरूपं लभसे । किं कुर्वन् सन् । वीतरागनिर्विकल्पत्रिगुप्तिसमाधिं कुर्वन् । इत्थंभूतं सुखं अनंतशब्दवाच्यो योसौ परमात्मपदार्थस्तं मुक्त्वा त्रिभुवनेपि नास्तीति । अयमत्रार्थः । शिवशब्दवाच्यो योसौ निजपरमात्मा स एव रागद्वेषमोहपरिहारेण ध्यातः सन्ननाकुलत्वलक्षणं परमसुखं ददाति नान्य कोपि शिवनामेति पुरुषः ॥ ११७ ॥ अथ ।

**जं मुणि लहइ अणंतसुहु, णियअप्पा झायंतु ।**
**तं सुहु इंदुवि णवि लहइ, देविहिं कोडि रमंतु ॥ ११८ ॥**

यत् मुनिः लभते अनंतसुखं निजात्मानं ध्यायन् ।
तत् सुखं इंद्रोपि नैव लभते देवीना कोटिं रम्यमानः ॥ ११८ ॥

जमित्यादि । **जं** यत् **मुणि** मुनिस्तपोधनः **लहइ** लभते **अणंतुसुहु** अनंतसुखं । किं कुर्वन् सन् । **णियअप्पा झायंतु** निजात्मानं ध्यायन् सन् **तं सुहु** तत्पूर्वोक्तं सुखं **इंदुवि णवि लहइ** इंद्रोपि नैव लभते । किं कुर्वन् सन् । **देविहिं कोडि रमंतु** देवीनां कोटिं

---

हे प्रभाकर तू पासकता है [ **तत् सुखं** ] वह सुख [ **भुवने अपि** ] तीनलोकमें भी [ **अनंतं देवं मुक्त्वा** ] परमात्म द्रव्यके सिवाय [ **नैव अस्ति** ] नही है ॥ **भावार्थ**—शिव नाम कल्याणका है सो कल्याणरूप ज्ञानस्वभाव निजशुद्धात्मा जानो उसका जो दर्शन अर्थात् अनुभव उसमें सुख होता है वह सुख परमात्माको छोड तीनलोकमें नही है । वह सुख क्या है कि जो निर्विकल्प वीतराग परम आनंदरूप शुद्धात्मभाव है। वही सुखी है। क्या करता हुआ यह सुख पाता है कि तीनगुप्तिरूप परमसमाधिमें आरूढ हुआ सता ध्यानी पुरुष ही उस सुखको पाता है। अनंत गुणरूप आत्मतत्त्वके विना वह सुख तीनों लोकके स्वामी इंद्रादिकों भी नही है। इसकारण साराश यह निकला कि शिव नामवाला जो निज शुद्धात्मा है वही राग द्वेष मोहके त्यागकर ध्यान किया गया आकुलतारहित परमसुखको देता है। ससारी जीवोंके जो इद्रियजनित सुख है वह आकुलता रूप है और आत्मीक अतींद्रियसुख आकुलता रहित है सो सुख ध्यानसे ही मिलता है दूसरा कोई शिव या ब्रह्मा या विष्णु नामका पुरुष देनेवाला नही है। आत्माका ही नाम शिव है विष्णु है ब्रह्मा है ॥ ११७ ॥

आगे कहते हैं कि जो सुख आत्माको ध्यावनेसे महामुनि पाते हैं वह सुख इंद्रादि देवोंको दुर्लभ है;—[ **निजात्मानं ध्यायन्** ] अपनी आत्माको ध्यावता [ **मुनिः** ] परम तपोधन (मुनि) [ **यत् अनंतसुखं** ] जो अनंतसुख [ **लभते** ] पाता है [ **तत् सुखं** ] उस सुखको [ **इंद्रः अपि** ] इंद्र भी [ **देवीनां कोटिं रम्यमानः** ] करोड़ देवियोंके साथ

रम्यमानः अनुभवन्निति । अयमत्र तात्पर्यार्थः । बाह्याभ्यंतरपरिग्रहरहितः स्वशुद्धात्मतत्त्व-भावनोत्पन्नवीतरागपरमानंदसहितो मुनिर्यत्सुखं लभते तद्देवेन्द्रादयोपि न लभंत इति । तथा चोक्तं । "दह्यमाने जगत्यस्मिन्महता मोहवह्निना । विमुक्तविषयासंगाः सुखायंते तपोधनाः ॥ ११८ ॥

**अप्पादंसणि जिणवरहं, जं सुहु होइ अणंतु ।**
**तं सुहु लहइ विराउ जिउ, जाणंतउ सिउ संतु ॥ ११९ ॥**

आत्मदर्शने जिनवराणां यत् सुखं भवति अनंतं ।
तत् सुखं लभते विरागः जीवः जानन् शिवं शांतं ॥ ११९ ॥

अप्पा इत्यादि । **अप्पादंसणि** निजशुद्धात्मदर्शने **जिणवरहं** छद्मस्थावस्थायां जिनवराणां **जं सुहु होइ अणंतु** यत्सुखं भवत्यनंतं **तं सुहु** तत्पूर्वोक्तसुखं **लहइ** लभते । कोसौ । **विराउ जिउ** वीतरागभावनापरिणतो जीवः । किं कुर्वन् सन् । **जाणंतउ** जानन्ननुभवन् सन् । कं । **सिउ** शिवशब्दवाच्यं निजशुद्धात्मस्वभावं । कथंभूतं । **संतु** शांतं रागादि-विभावरहितमिति । अयमत्र भावार्थः । दीक्षाकाले शिवशब्दवाच्यस्वशुद्धात्मानुभवने यत्सुखं भवति जिनवराणां वीतरागनिर्विकल्पसमाधिरतो जीवस्तत्सुखं लभत इति ॥ ११९॥

---

रमता हुआ [ नैव ] नही [ लभते ] पाता ॥ भावार्थ—वाह्य और अंतरंग परिग्रहसे रहित निज शुद्धात्माकी भावनासे उत्पन्न हुआ जो वीतराग परमानंद उसकर सहित महा-मुनि जो सुख पाता है उस सुखको इंद्रादिक भी नहीं पाते । जगतमें सुखी साधु ही हैं अन्य कोई नही । यही कथन अन्यशास्त्रोंमें भी कहा है—"दह्यमाने इत्यादि" इसका अर्थ ऐसा है कि महामोहरूपी अग्निसे जलते हुए इस जगतमें देव मनुष्य तिर्यंच नारकी सब दुःखी हैं और जिनके तप ही धन है तथा सब विषयोंका संबंध जिन्होंने छोड दिया है ऐसे साधु मुनि ही इस जगतमें सुखी हैं ॥ ११८ ॥

आगे ऐसा कहते हैं कि वैरागी मुनि ही निज आत्माको जानते हुए निर्विकल्प सुखको पाते है;—[ आत्मदर्शने ] निजशुद्धात्माके दर्शनमें [यत् अनंतं सुखं] जो अनंत अद्भुत सुख [ जिनवराणां ] मुनि अवस्थामें जिनेश्वर देवोंके [ भवति ] होता है [ तत् सुखं ] वह सुख [ विरागः जीवः ] वीतराग भावनाको परिणत हुआ मुनिराज [ शिवं शांतं जानन् ] निज शुद्धात्मस्वभावको तथा रागादिरहित शांत भावको जानता हुआ [ लभते ] पाता है । भावार्थ—दीक्षाके समय तीर्थंकरदेव निज शुद्ध आत्माको अनुभवते हुए जो निर्विकल्प सुख पाते हैं वही सुख रागादिरहित निर्विकल्प समाधिमें लीन विरक्त मुनि पाते हैं ॥ ११९ ॥

अथ कामक्रोधादिपरिहारेण शिवशब्दवाच्यः परमात्मा दृश्यत इत्यभिप्रायं मनसि संप्रधार्य सूत्रमिदं कथयंति,—

**जोइय णियमणि णिम्मलए, पर दीसइ सिउ संतु ।**
**अंबरि णिम्मलि घणरहिए, भाणु जि जेम फुरंतु ॥ १२० ॥**

योगिन् निजमनसि निर्मले परं दृश्यते शिवः शांतः ।
अंबरे निर्मले घनरहिते भानुः इव यथा स्फुरन् ॥ १२० ॥

जोइय इत्यादि । **जोइय** हे योगिन् **णियमणि** निजमनसि । कथंभूते । **णिम्मलए** निर्मले परं नियमेन **दीसइ** दृश्यते । कोसौ । कर्मतापन्नः **सिउ** शिवशब्दवाच्यो निजपरमात्मा । कथंभूतः । **संतु** शांतः रागादिरहितः । दृष्टांतमाह । अंबरे आकाशे । कथंभूते । **णिम्मलि** निर्मले । पुनरपि कथंभूते । **घणरहिए** घनरहिते । क इव । **भाणु जि** भानुरिव यथा । किं कुर्वन् । **फुरंतु** स्फुरन् प्रकाशमान इति । अयमत्र तात्पर्यार्थः । यथा घनघटाटोपविघटने सति निर्मलाकाशे दिनकरः प्रकाशते तथा शुद्धात्मानुभूतिप्रतिपक्षभूतानां कामक्रोधादिविकल्परूपघनानां विनाशे सति निर्मलचित्ताकाशे केवलज्ञानाद्यनंतगुणकरकलितः निजशुद्धात्मादित्यः प्रकाशं करोतीति ॥ १२० ॥

अथ यथा मलिने दर्पणे रूपं न दृश्यते तथा रागादिमलिनचित्ते शुद्धात्मस्वरूपं न दृश्यत इति निरूपयति,—

**राएं रंगिए हियवडए, देउ ण दीसइ संतु ।**
**दप्पणि मइलइ बिंबु जिम, एहउ जाणि णिभंतु ॥ १२१ ॥**

रागेन रंजिते हृदये देवः न दृश्यते शातः ।
दर्पणे मलिने बिंबं यथा एतत् जानीहि निर्भ्रांतं ॥ १२१ ॥

---

आगे काम क्रोधादिकके त्यागनेसे शिव शब्दसे कहा गया परमात्मा दीख जाता है ऐसा अभिप्राय मनमें रखकर यह गाथासूत्र कहते हैं;—[ **योगिन्** ] हे योगी [ **निर्मले निजमनसि** ] निर्मल अपने मनमें [ **शिवः शांतः** ] निज परमात्मा रागादि रहित [ **परं** ] नियमसे [ **दृश्यते** ] दीखता है [ **यथा** ] जैसे [ **घनरहिते निर्मले** ] बादल रहित निर्मल [ **अंबरे** ] आकाशमें [ **स्फुरन्** ] भासमान ( प्रकाशमान ) [ **भानुः इव** ] सूर्यके समान । **भावार्थ**—जैसे मेघमालाके आडंबरसे सूर्य नही भासता और मेघके आडंबरके दूर होनेपर निर्मल आकाशमें सूर्य प्रगट दीखता है उसी तरह शुद्धआत्माकी अनुभूतिके शत्रु जो कामक्रोधादि विकल्परूप मेघ हैं उनके नाश होनेपर निर्मल मनरूपी आकाशमें केवलज्ञानादि अनंतगुणरूप किरणोंकर सहित निज शुद्धात्मारूपी सूर्य प्रकाश करता है ॥ १२० ॥

आगे जैसे मैले दर्पणमें रूप नही दीखता उसीतरह रागादिकर मलिन चित्तमें शुद्ध

राएं इत्यादि । राएं रंगिए हियवडए रागेन रंजिते हृदये देउ ण दीसइ देवो न दृश्यते । किं विशिष्टः । संतु शांतो रागादिरहितः । दृष्टांतमाह । दप्पणि मइलए दर्पणे मलिने विंबु जिम विंबं यथा एहउ एतत् जानीहि हे प्रभाकरभट्ट णिभंतु निर्भ्रांतं यथा भवतीति । अयमत्राभिप्रायः । यथा मेघपटलप्रच्छादितो विद्यमानोपि सहस्रकरो न दृश्यते तथा केवलज्ञानकिरणैर्लोकालोकप्रकाशकोपि कामक्रोधादिविकल्पमेघप्रच्छादितः सन् देहमध्ये शक्तिरूपेण विद्यमानोपि निजशुद्धात्मा दिनकरो न दृश्यते इति ॥ १२१ ॥

अथानंतरं विषयासक्तानां परमात्मा न दृश्यत इति दर्शयति;—

**जसु हरिणच्छी हियवडए, तसु णवि बंभु वियारि ।**
**एक्कहिं केम समंति वढ, बे खंडा पडियारि ॥ १२२ ॥**

यस्य हरिणाक्षी हृदये तस्य नैव ब्रह्म विचारय ।
एकस्मिन् कथं समायातौ वत द्वौ खड्गौ प्रतिद्वारे ॥ १२२ ॥

जसु इत्यादि । जसु यस्य पुरुषस्य हरिणच्छी हरिणाक्षी स्त्री हियवडए हृदये वसतीति क्रियाध्याहारः तसु तस्य णवि नैवास्ति । कोसौ । बंभु ब्रह्मशब्दवाच्यो निजपरमात्मा वियारि एवं विचारय त्वं हे प्रभाकरभट्ट । अत्रार्थे दृष्टांतमाह । एक्कहिं केम एकस्मिन् कथं समंति सम्यग्मिमाते सम्यगवकाशं कथं लभंते वढ वत बे खंडा द्वौ खड्गौ असी । काधिकरणभूते । पडियारि प्रतिद्वारे कोशशब्दवाच्ये इति । तथाहि ।

---

आत्मस्वरूप नही दीखता ऐसा कहते हैं;—[ रागेन रंजिते ] रागकरके रंजित [ हृदये ] मनमें [ शांतः देवः ] रागादिरहित आत्मा देव [ न दृश्यते ] नहीं दीखता [ यथा ] जैसे कि [ मलिने दर्पणे ] मैले दर्पणमें [ विंबं ] मुख नहीं भासता [ एतत् ] यह वात हे प्रभाकर भट्ट तू [ निर्भ्रांतं ] संदेह रहित [ जानीहि ] जान । भावार्थ—ऐसा श्री योगींद्राचार्यने उपदेश दिया है कि जैसे सहस्र किरणोंसे शोभित सूर्य आकाशमें प्रत्यक्ष दीखता है लेकिन मेघसमूहकर ढका हुआ नही दीखता उसीतरह केवलज्ञानादि अनंत गुणरूप किरणोंकर लोक अलोकका प्रकाशनेवाला भी इस देह ( घट ) के बीचमें शक्तिरूपसे विद्यमान निज शुद्धात्मारूप ( परमजोति चिद्रूप ) सूर्य काम क्रोधादि रागद्वेषभावोंस्वरूप विकल्प जालोंरूप मेघसे ढंका हुआ नहीं दीखता ॥ १२१ ॥

आगे जो विषयोंमें लीन हैं उनको परमात्माका दर्शन नही होता ऐसा दिखलाते हैं;—[ यस्य हृदये ] जिस पुरुषके चित्तमें [ हरिणाक्षी ] मृगके समान नेत्रवाली स्त्री [वसति] [ वसति ] वस रही है [ तस्य ] उसके [ ब्रह्म ] अपना शुद्धात्मा [ नैव ] नहीं है अर्थात् उसके शुद्धात्माका विचार नहीं होता ऐसा हे प्रभाकरभट्ट तू अपने मनमें [ विचारय ] विचार कर । जसे [ वैत ] खेदकी वात है कि [ एकस्मिन् ] एक [ प्रतिद्वारे ] म्यानमें

वीतरागनिर्विकल्पपरमसमाधिसंजातानाकुलत्वलक्षणपरमानंदसुखामृतप्रतिबंधकैराकुलत्वोत्पादकैः स्त्रीरूपावलोकनचितादिसमुत्पन्नहावभावविभ्रमविलासविकल्पजालैर्मूर्छिते वासिते रंजिते परिणते चित्ते त्वेकस्मिन् प्रतिहारे खड्गद्वयवत्परमब्रह्मशब्दवाच्यनिजशुद्धात्मा कथमवकाशं लभते न कथमपीति भावार्थः। हावभावविभ्रमविलासलक्षणं कथ्यते। "हावो मुखविकारः स्याद्भावश्चित्तोत्थ उच्यते। विलासो नेत्रजो ज्ञेयो विभ्रमो भ्रूयुगांतयोः"॥१२२॥

अथ रागादिरहिते निजमनसि परमात्मा निवसतीति दर्शयति,—

**णियमणि णिम्मलि णाणियहं, णिवसइ देउ अणाइ।**
**हंसा सरवरि लीणु जिम, महु एहउ पडिहाइ॥ १२३॥**

निजमनसि निर्मले ज्ञानिनां निवसति देवः अनादिः।
हंसः सरोवरे लीनः यथा मम एवं प्रतिभाति॥ १२३॥

णियमणि इत्यादि। **णियमणि** निजमनसि। किं विशिष्टे। **णिम्मलि** निर्मले रागादिमलरहिते। केषां मनसि। **णाणियहं** ज्ञानिनां **णिवसइ** निवसति। कोसौ। **देउ** देवः आराध्यः। किंविशिष्ट.। **अणाइ** अनादिः। क इव कुत्र। **हंसा सरवरि लीणु जिम** हंसः सरोवरे लीनो यथा हे प्रभाकरभट्ट **महु एहउ पडिहाइ** ममैवं प्रतिभातीति।

---

[ **द्वौ खड्गौ** ] दो तलवारें [ **कथं समायातौ** ] कैसे आसकतीं हैं कभी नही समासकती॥ **भावार्थ**—वीतराग निर्विकल्प परम समाधिकर उत्पन्न हुआ अनाकुलतारूप परम आनंद अतींन्द्रिय सुखरूप अमृत है उसके रोकनेवाले तथा आकुलताको उत्पन्न करनेवाले जो स्त्रीरूपके देखनेकी अभिलापादिसे उत्पन्न हुए हाव (मुखविकार) भाव अर्थात् चित्तका विकार विभ्रम अर्थात् भौंहका टेढा करना, विलास अर्थात् नेत्रोंके कटाक्ष इन स्वरूप विकल्प जालोंकर मूर्छित रंजित परिणत चित्तमें ब्रह्मका (निजशुद्धात्माका) रहना कैसे हो सकता है। जैसे कि एक म्यानमें दो तलवार कैसे आसकती हैं नहीं आसकतीं। उसी तरह एक चित्तमें ब्रह्मविद्या और विषयविनोद ये दोनो नहीं समासकते। जहां ब्रह्म विचार है वहां विषयविकार नही है, जहा विषयविकार है वहा ब्रह्मविचार नही है। इन दोनोंमें आपसमें विरोध है। हाव भाव विभ्रम विलास इन चारोंका लक्षण दूसरी जगह भी कहा है। "हावो मुखविकारः" इत्यादि, उसका अर्थ ऊपर कह चुके हैं इससे दूसरी बार नही कहा॥ १२२॥

आगे रागादि रहित निज मनमें परमात्मा निवास करता है ऐसा दिखाते हैं;— [ **ज्ञानिनां** ] ज्ञानियोंके [ **निर्मले** ] रागादिमलरहित [ **निजमनसि** ] निज मनमें [ **अनादिः देवः** ] अनादि देव आराधने योग्य शुद्धात्मा [ **निवसति** ] निवास कररहा है [ **यथा** ] जैसे [ **सरोवरे** ] मानसरोवरमें [ **लीनः हंसः** ] लीन हुआ हंस वसता है।

तथाहि । पूर्वसूत्रकथितेन चित्ताकुलोत्पादकेन स्त्रीरूपावलोकनसेवनचिंतादिसमुत्पन्नेन रागादिकल्लोलमालाजालेन रहिते निजशुद्धात्मद्रव्यसम्यक्श्रद्धानसहजसमुत्पन्नवीतरागपरमसुखसुधारसस्वरूपेण निर्मलनीरेण पूर्णे वीतरागस्वसंवेदनजनितमानससरोवरे परमात्मा लीनस्तिष्ठति । कथंभूतः । निर्मलगुणसादृश्येन हंस इव हंसपक्षि इव । कुत्र प्रसिद्धः । सरोवरे । हंस इवेत्यभिप्रायो भगवतां श्रीयोगींद्रदेवानां ॥ १२३ ॥

उक्तंच;—

**देउ ण देउलि णवि सिलए, णवि लिप्पइ णवि चित्ति ।**
**अखउ णिरंजणु णाणमउ, सिउ संठिउ समचित्ति ॥ १२४ ॥**

देवः न देवकुले नैव शिलाया नैव लेपे नैव चित्रे ।
अक्षयः निरंजनः ज्ञानमयः शिवः संस्थितः समचित्ते ॥ १२४ ॥

देउ इत्यादि । **देउ** देवः परमाराध्यः **ण** नास्ति । कस्मिन् कस्मिन् नास्ति । **देउले** देवकुले देवतागृहे **णवि सिलइ** नैव सिलाप्रतिमायां **णवि लिप्पइ** नैव लेपप्रतिमायां **णवि चित्ति** नैव चित्रप्रतिमायां । तर्हि क तिष्ठति । निश्चयेन **अखउ** अक्षयः **णिरंजणु** कर्मांजनरहितः । पुनरपि किं विशिष्टः । **णाणमउ** ज्ञानमयः केवलज्ञानेन निर्वृत्तः **सिउ** शिवशब्दवाच्यो निजपरमात्मा । एवं गुणविशिष्टः परमात्मा देव इति । **संठिउ** संस्थितः

---

सो हे प्रभाकरभट्ट [ **मम** ] मुझे [ **एवं** ] ऐसा [ **प्रतिभाति** ] मालूम पडता है । ऐसा वचन श्री योगींद्रदेवने प्रभाकरभट्टसे कहा । **भावार्थ**—पहले दोहेमें जो कहा था कि चित्तको आकुलताके उपजानेवाले स्त्रीरूपका देखना सेवन चिंतादिकोंसे उत्पन्न हुए रागादितरंगोंके समूह हैं उनकर रहित निज शुद्धात्म द्रव्यका सम्यक् श्रद्धान स्वाभाविकज्ञान उससे उत्पन्न वीतराग परमसुखरूप अमृतरस उस स्वरूप निर्मलनीरसे भरे हुए ज्ञानियोंके मानसरोवरमें परमात्मादेवरूपी हंस निरंतर रहता है । वह आत्मदेव निर्मलगुणोंकी उज्जलताकर हंस समान है । जैसे हंसोंका निवासस्थान मानसरोवर है वैसे ब्रह्मका निवासस्थान ज्ञानियोंका निर्मलचित्त है । ऐसा श्री योगींद्रदेवका अभिप्राय है ॥ १२३ ॥

आगे इसी वातको दृढ करते हैं;— [ **देवः** ] आत्मदेव [ **देवकुले** ] देवालयमें ( मंदिरमें ) [ **न** ] नही है [ **शिलायां नैव** ] पाषाणकी प्रतिमामें भी नही है [ **लेपे नैव** ] लेपमें भी नही है [ **चित्रे नैव** ] चित्रामकी मूर्तिमें भी नही है । लेप और चित्रामकी मूर्ति लौकिक जन वनाते है पंडितजन तो धातुपाषाणकी ही प्रतिमा मानते हैं सो लौकिक दृष्टांतकेलिये दोहामें लेप चित्रामका भी नाम आगया । वह देव किसी जगह नही रहता । वह देव [ **अक्षयः** ] अविनाशी है [ **निरंजनः** ] कर्मांजनसे रहित है [ **ज्ञानमयः** ] केवल ज्ञानकर पूर्ण है [ **शिवः** ] ऐसा निज परमात्मा [ **समचित्ते**

समचित्ति समभावे समभावपरिणतमनसि इति । तद्यथा । यद्यपि व्यवहारेण धर्मवर्तनानिमित्तं स्थापनारूपेण पूर्वोक्तगुणलक्षणो देवो देवगृहादौ तिष्ठति तथापि निश्चयेन शत्रुमित्रसुखदुःखजीवितमरणादिसमतारूपे वीतरागसहजानंदैकरूपपरमात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुभूतिरूपाभेदरत्नत्रयात्मकसमचित्ते समशब्दवाच्यः परमात्मा तिष्ठतीति भावार्थः ॥ तथा चोक्तं समचित्तपरिणतश्रमणलक्षणं । "समसत्तुबंधुवग्गो समसुहदुक्खो पसंसणिदसमो । समलोट्ठु कंचणोवि य जीवियमरणे समो समणो ॥ १२४ ॥ इत्येकत्रिंशत्सूत्रैश्चूलिकास्थलं गतं ।

अथ स्थलसंख्याबाह्यं प्रक्षेपकद्वयं कथ्यते,—

**मणु मिलियउ परमेसरहं, परमेसरुवि मणस्स ।**
**बीहिवि समरसि हूवाहं, पुज्ज चडावउं कस्स ॥ १२५ ॥**

मनः मिलितं, परमेश्वरस्य परमेश्वरः अपि मनसः ।
द्वयोरपि समरसयोः भूतयोः पूजां समारोपयामि कस्य ॥ १२५ ॥

मणु इत्यादि । **मणु** मनो विकल्परूपं **मिलियउ** मिलितं तन्मयं जातं । कस्य संबंधित्वेन । **परमेसरहं** परमेश्वरस्य **परमेसरुवि मणस्स** परमेश्वरोपि मनःसंबंधित्वेन लीनो

---

संस्थितः ] समभावमें तिष्ठरहा है अर्थात् समभावको परिणत हुए साधुओंके मनमें विराज रहा है अन्य जगह नही है । भावार्थ—यद्यपि व्यवहारनयकर धर्मकी प्रवृत्तिकेलिये स्थापनारूप अरहंतदेव देवालयमे तिष्ठता है धातुपाषाणकी प्रतिमाको देव कहते है तौभी निश्चयनयकर शत्रुमित्र सुखदुख जीवितमरण जिसमें समान है तथा वीतराग सहजानंदरूप परमात्मतत्त्वका सम्यक् श्रद्धान ज्ञान चारित्ररूप अभेद रत्नत्रयमें लीन ऐसे ज्ञानियोंके सम चित्तमें परमात्मा तिष्ठता है । ऐसाही अन्यजगह भी समचित्तको परिणत हुए मुनियोंका लक्षण कहा है। "समसत्तु" इत्यादि। इसका अर्थ ऐसा है कि जिसके सुख दुख समान है, शत्रुमित्र वर्ग समान है, प्रशंसा निंदा समान है, पत्थर और सोना समान है, और जीवन मरण जिसकें समान है ऐसा समभावका धारण करनेवाला मुनि होता है । अर्थात् ऐसे समभावके धारक शातचित्त योगीश्वरोंके चित्तमें चिदानंद देव तिष्ठता है ॥ १२४ ॥

इस प्रकार इकतीस दोहासूत्रोंकर चूलिका स्थल कहा । चूलिका नाम अंतका है सो पहले स्थलका अंत यहांतक हुआ । आगे स्थलकी सख्यासे सिवाय दो प्रक्षेपक दोहा कहते है;—[ मनः ] विकल्परूप मन [ परमेश्वरस्य मिलितं ] भगवान् आत्मारामसे मिलगया तन्मई होगया [ परमेश्वरः अपि ] और परमेश्वर भी [ मनसः ] मनसे

जातः बीहिवि समरसि हूवाहं एवं द्वयोरपि समरसीभूतयोः पुज्ज पूजां चडावउं समारोपयामि । कस्स कस्य निश्चयनयेन न कस्यापीति । अयमत्र भावार्थः । यद्यपि व्यवहारनयेन गृहस्थावस्थायां विषयकषायदुर्ध्यानवंचनार्थं धर्मवर्धनार्थं च पूजाभिषेकदानादिव्यवहारोस्ति तथापि वीतरागनिर्विकल्पसमाधिरतानां तत्काले वहिरंगव्यापाराभावात् स्वयमेव नास्तीति ॥ १२५ ॥

**जेण णिरंजणि मणु धरिउ, विसयकसायहिं जंतु ।**
**मोक्खहं कारणु एत्तडउ, अण्णु ण तंतु ण मंतु ॥ १२६ ॥**

येन निरंजने मनः धृतं विषयकषायेषु गच्छत् ।
मोक्षस्य कारणं एतावदेव अन्यः न तंत्रः न मंत्रः ॥ १२६ ॥

जेण इत्यादि । येन येन पुरुषेण कर्तृभूतेन **णिरंजणि** कर्माजनरहिते परमात्मनि **मणु** मनः **धरिउ** धृतं । किं कुर्वत् सत् । **विसयकसायहिं जंतु** विषयकषायेषु गच्छत् सत् । विसयकसायहिं तृतीयांतं पदं सप्तम्यंतं कथं जातमिति चेत् । परिहारमाह । प्राकृते कचित्कारकव्यभिचारो भवति लिंगव्यभिचारश्च । इदं सर्वत्र ज्ञातव्यं । **मोक्खहं कारणु** मोक्षस्य कारणं **एत्तडउ** एतावदेव । विषयकषायरतचित्तस्य व्यावर्तनेन स्वात्मनि स्थापनं **अण्णु ण** अन्यत् किमपि न मोक्षकारणं । अन्यत् किं । **तंतु** तंत्रं शास्त्रमौषधं वा **मंतु** मंत्राक्षरं चेति । तथाहि । शुद्धात्मतत्त्वभावनाप्रतिकूलेषु विषयकषायेषु गच्छत् सत्

---

मिलगया तो [**द्वयोः अपि**] दोनोंही को [**समरसी भूतयोः**] समरस (आपसमें एकमेक) होनेपर [**कस्य**] किसको अब मैं [**पूजां समारोपयामि**] पूजा चढाऊं अर्थात् निश्चयनयकर किसीको पूजना सामग्री चढाना नही रहा ॥ **भावार्थ**—जवतक मन भगवानसे नहीं मिला था तब तक पूजा करता था और जब मन प्रभूसे मिलगया तब पूजाका प्रयोजन नहीं है । यद्यपि व्यवहारनयकर गृहस्थ अवस्थामें विषायकषायरूप खोटे ध्यानके रोकनेकेलिये और धर्मके वढानेकेलिये पूजा अभिषेक दान आदिक व्यवहार है तौभी वीतरागनिर्विकल्पसमाधिमें लीन हुए योगीश्वरोंको उस समयमें बाह्य व्यापारके अभाव होनेसे स्वयं ही द्रव्यपूजाका प्रसंग नही आता भावपूजा ही तन्मई है ॥ १२५ ॥

आगे यही कथन दृढ करते हैं;—[**येन**] जिस पुरुषने [**विषयकषायेषु गच्छत्**] विषयकषायोंमें जाता हुआ [**मनः**] मन [**निरंजने धृतं**] कर्मरूपी अंजनसे रहित भगवानमें रक्खा [**एतावदेव**] येही [**मोक्षस्य कारणं**] मोक्षका कारण है [**अन्यः**] दूसरा कोई भी [**तंत्रःन**] तंत्र नही है [**मंत्रःन**] और न मंत्र है । तंत्र नाम शास्त्र व औषधीका है मंत्र नाम मंत्राक्षरोंका है । विषयकषायादि पर पदार्थोंसे मनको रोककर परमात्मामें मनको लगाना यही मोक्षका कारण है । **भावार्थ**—जो कोई निकट संसारी

मनो वीतरागनिर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञानबलेन व्यावर्त्य निजशुद्धात्मद्रव्ये स्थापयति यः स एव मोक्षं लभते नान्यो मंत्रतंत्रादिवलिष्ठोपीति भावार्थः ॥ १२६ ॥

एवं **परमात्मप्रकाशवृत्तौ** प्रक्षेपकत्रयं विहाय त्र्यधिकविंशत्युत्तरशतदोहकसूत्रैस्त्रिविधात्मप्रतिपादकनामा **प्रथममहाधिकारः** समाप्तः ॥ १ ॥

---

जीव शुद्धात्मतत्त्वकी भावनासे उलटे विषयकषायोंमें जाते हुए मनको वीतरागनिर्विकल्प स्वसंवेदन ज्ञानके बलसे पीछे हटाकर निजशुद्धात्मद्रव्यमें स्थापन करता है वही मोक्षको पाता है दूसरा कोई मंत्र तंत्रादिमें चतुर होनेपर भी मोक्ष नही पाता ॥ १२६ ॥

इसतरह **परमात्मप्रकाशकी** टीकामें तीन क्षेपकोंके सिवाय एकसौ तेईस दोहासूत्रोंसे बहिरात्मा अंतरात्मा परमात्मारूप तीनप्रकार आत्माको कहनेवाला **पहला महाधिकार** पूर्ण किया ॥ १ ॥



अत ऊर्ध्वं स्थलसंख्याबहिर्भूतान् प्रक्षेपकान् विहाय चतुर्दशाधिकशतद्वयप्रमितैर्दोहकसूत्रैर्मोक्षमोक्षफलमोक्षमार्गप्रतिपादनमुख्यत्वेन द्वितीयमहाधिकारः प्रारभ्यते । तत्रादौ सूत्रदशकपर्यंतं मोक्षमुख्यतया व्याख्यानं करोति । तद्यथा;—

**सिरिगुरु अक्खहिं मुक्खु महु, मुक्खहं कारणु तत्थु ।**
**मोक्खहं केरउ अण्णु फलु, जें जाणउं परमत्थु ॥ १२७ ॥**

श्रीगुरो आख्याहि मोक्षं मम मोक्षस्य कारणं तथ्यं ।
मोक्षस्य संबंधि अन्यत् फलं येन जानामि परमार्थं ॥ १२७ ॥

सिरि गुरु इत्यादि । **सिरिगुरु** हे श्रीगुरो योगींद्रदेव **अक्खहिं** कथय **मोक्खु** मोक्षं **महु** मम, न केवलं मोक्षं **मोक्खह कारणु** मोक्षस्य कारणं । कथंभूतं । **तत्थु** तथ्यं **मोक्खहं केरउ** मोक्षस्य संबंधि **अण्णु** अन्यत् । किं । **फलु** फलं । एतत्त्रयेन ज्ञातेन किं भवति । **जें जाणउं** येन त्रयस्य व्याख्यानेन जानाम्यहं कर्ता । कं । **परमत्थु** परमार्थमिति । तद्यथा । प्रभाकरभट्टः श्रीयोगींद्रदेवान् विज्ञाप्य मोक्षं मोक्षफलं मोक्षकारणमिति त्रयं पृच्छतीति भावार्थः ॥ १२७ ॥

अथ तदेव त्रयं क्रमेण भगवान् कथयति;—

**जोइय मुक्खुवि मोक्खफलु, पुच्छिउ मोक्खहं हेउ ।**
**सो जिणभासिउ णिसुणि तुहुं जेणवियाणहि भेउ ॥ १२८ ॥**

योगिन् मोक्षोपि मोक्षफलं पृष्टं मोक्षस्य हेतुः ।
तत् जिनभाषितं निशृणु त्वं येन विजानासि भेदं ॥ १२८ ॥

जोइय इत्यादि । **जोइय** हे योगिन् **मुक्खुवि** मोक्षोपि **मुक्खफलु** मोक्षफलं **पुच्छिउ**

---

इसके बाद प्रकरणकी संख्याके बाहर अर्थात् क्षेपकोंके सिवाय दोसौ चौदह दोहासूत्रोंसे मोक्ष मोक्षफल और मोक्षमार्गके कथनकी मुख्यतासे दूसरा महा अधिकार आरंभ करते हैं । उसमें भी पहले दस दोहा तक मोक्षकी मुख्यतासे व्याख्यान करते है;— [ **हे श्रीगुरो** ] हे श्रीगुरु [ **मम** ] मुझे [ **मोक्षं** ] मोक्ष [ **तथ्यं मोक्षस्य कारणं** ] सत्यार्थ मोक्षका कारण [ **अन्यत्** ] और [ **मोक्षस्य संबंधि** ] मोक्षका [ **फलं** ] फल [ **आख्याहि** ] कृपाकर कहो [ **येन** ] जिससे कि मैं [ **परमार्थं** ] परमार्थको [ **जानामि** ] जानूं ॥ **भावार्थ**—प्रभाकरभट्ट श्रीयोगीद्रदेवसे विनतीकरके मोक्ष, मोक्षका कारण और मोक्षका फल इन तीनोंको पूछता है ॥ १२७ ॥

अब श्रीगुरु उन्ही तीनोंको क्रमसे कहते हैं;—[ **योगिन्** ] हे योगी तूने [ **मोक्षोपि** ] मोक्ष और [ **मोक्षफलं** ] मोक्षका फल तथा [ **मोक्षस्य** ] मोक्षका [ **हेतुः** ] कारण

पृष्टं त्वया कर्तृभूतेन । पुनरपि कः पृष्टः । **मोक्खहं हेउ** मोक्षस्य हेतुः कारणं । तत्त्रयं **जिणभासिउ** जिनभाषितं **णिसुणि** निश्चयेन शृणु समाकर्णय **जेण** येन त्रयेण ज्ञातेन **वियाणहि भेउ** विजानासि भेदं त्रयाणां संबंधिनमिति । अयमत्र तात्पर्यार्थः । श्रीयोगींद्रदेवाः कथयंति हे प्रभाकरभट्ट शुद्धात्मोपलंभलक्षणं मोक्षं केवलज्ञानाद्यनंतचतुष्टयव्यक्तिरूपं मोक्षफलं भेदाभेदरत्नत्रयात्मकं मोक्षमार्गं च क्रमेण प्रतिपादयाम्यहं त्वं शृण्विति ॥ १२८ ॥

अथ धर्मार्थकाममोक्षाणां मध्ये सुखकारणत्वान्मोक्ष एवोत्तम इति अभिप्रायं मनसि संप्रधार्य सूत्रमिदं प्रतिपादयति,—

**धम्महं अत्थहं कामहंवि, एयहं सयलहं मोक्खु ।**
**उत्तमु पभणहि णाणि जिय, अण्णें जेण ण सुक्खु ॥ १२९ ॥**

धर्मस्य अर्थस्य कामस्यापि एतेषां सकलानां मोक्षं ।
उत्तमं प्रभणंति ज्ञानिनः जीव अन्येन येन न सुखं ॥ १२९ ॥

धम्महं इत्यादि । **धम्महं** धर्मस्य धर्माद्वा **अत्थहं** अर्थस्य अर्थाद्वा **कामहंवि** कामस्यापि कामाद्वा **एयहं सयलहं** एतेषां सकलानां संबंधित्वेन एतेभ्यो वा सकाशात् **मोक्खु** मोक्षं **उत्तमु पभणहि** उत्तमं विशिष्टं प्रभणंति । के कथयंति । **णाणि** ज्ञानिनः **जिय** हे जीव । कस्मादुत्तमं प्रभणंति मोक्षं । **अण्णइ** अन्येन धर्मार्थकामादिना **जेण** येन कारणेन **ण सोक्खु** नास्ति परमसुखं इति । तद्यथा—धर्मशब्देनात्र पुण्यं कथ्यते अर्थश-

---

[ **पृष्टं** ] पूछा [ **तत्** ] उसको [ **जिनभाषितं** ] जिनेश्वरदेवके कहे प्रमाण [ **त्वं** ] तू [ **निशृणु** ] निश्चयकर सुन [ **येन** ] जिससे कि [ **भेदं** ] भेद [ **विजानासि** ] अच्छीतरह जान जावै । **भावार्थ**—श्री योगींद्रदेवगुरु शिष्यसे कहते हैं कि हे प्रभाकरभट्ट योगी शुद्धात्माकी प्राप्तिरूप मोक्ष, केवलज्ञानादि अनंतचतुष्टयका प्रगटपना स्वरूप मोक्षफल और निश्चय व्यवहार रत्नत्रयरूप मोक्षका मार्ग इन तीनोंको क्रमसे जिन आज्ञाप्रमाण तुझको कहूंगा । उनको तू अच्छीतरह चित्तमें धारण कर जिससे सब भेद मालूम होजावै ॥ १२८ ॥

अब धर्म अर्थ काम और मोक्ष इन चारोंमेंसे सुखका मूल कारण मोक्ष ही सबसे उत्तम है ऐसा अभिप्राय मनमें रखकर इस गाथासूत्रको कहते हैं,—[ **हे जीव** ] हे जीव [ **धर्मस्य** ] धर्म [ **अर्थस्य** ] अर्थ [ **कामस्य अपि** ] और काम [ **एतेषां सकलानां** ] इन सब पुरुषार्थोंमेंसे [ **मोक्षं उत्तमं** ] मोक्षको उत्तम [ **ज्ञानिनः** ] ज्ञानी पुरुष [ **प्रभणंति** ] कहते हैं [ **येन** ] क्योंकि [ **अन्येन** ] अन्य धर्म अर्थ कामादि पदार्थोंसे [ **सुखं** ] परमसुख [ **न** ] नही है ॥ **भावार्थ**—धर्मशब्दसे यहा पुण्य समझना, अर्थशब्दसे पुण्यका

ब्देन तु पुण्यफलभूतार्थो राज्यादिविभूतिविशेषः, कामशब्देन तु तस्यैव राज्यस्य मुख्यफलभूतः स्त्रीवस्त्रगंधमाल्यादिसंभोगः एतेभ्यस्त्रिभ्यः सकाशान्मोक्षमुत्तमं कथयंति । के ते । वीतरागनिर्विकल्पस्वसंवेदनज्ञानिनः । कस्मात् । आकुलत्वोत्पादकेन वीतरागपरमानंदसुखामृतरसास्वादविपरीतेन धर्मार्थकामादिना मोक्षादन्येन येन कारणेन सुखं नास्तीति भावार्थः ॥ १२९ ॥

अथ धर्मार्थकामेभ्यो यद्युत्तमो न भवति मोक्षस्तर्हि तत्त्रयं मुक्त्वा परलोकशब्दवाच्यं मोक्षं किमिति जिना गच्छंतीति प्रकटयंति,—

**जइ जिय उत्तमु होइ णवि, एयहं सयलहं सोइ ।**
**तो किं तिण्णिवि परिहरवि, जिण वच्चहिं परलोइ ॥ १३० ॥**

यदि जीव उत्तमो भवति नैव एतेभ्यः सकलेभ्यः स एव ।
ततः किं त्रीण्यपि परिहृत्य जिनाः व्रजंति परलोके ॥ १३० ॥

जइ इत्यादि । जइ यदि चेत् **जिय** हे जीव **उत्तम होइ णवि** उत्तमो भवति नैव । केभ्यः । **एयहं सयलहं** एतेभ्यः पूर्वोक्तेभ्यो धर्मादिभ्यः । कतिसंख्योपेतेभ्यः । सकलेभ्यः **सोवि** स एव पूर्वोक्तो मोक्षः **तो** ततःकारणात् **किं** किमर्थं **तिण्णिवि** त्रीण्यपि **परिहरिवि** परिहृत्य त्यक्त्वा **जिण** जिनाः कर्तारः **वच्चहिं** व्रजंति गच्छंति । कुत्र गच्छंति । **परलोइ** परलोकशब्दवाच्ये परमात्मध्याने न तु कायमोक्षे चेति । तथाहि—परलोकशब्दस्य व्युत्पत्त्यर्थः कथ्यते । परः उत्कृष्टो मिथ्यात्वरागादिरहितः केवलज्ञानाद्यनंतगुणसहितः

---

फल राज्य वगैरः सपदा जानना और कामशब्दसे उस राज्यका मुख्यफल स्त्री कपड़े सुगंधितमाला आदि वस्तुरूप भोग जानना । इन तीनोंसे परम सुख नहीं है क्लेशरूप दुःख ही है इसलिये इन सबसे उत्तम मोक्षको ही वीतरागसर्वज्ञदेव कहते हैं क्योंकि मोक्षसे जुदे जो धर्म अर्थ काम हैं वे आकुलताके उत्पन्न करनेवाले हैं तथा वीतरागपरमानंद सुखरूप अमृतरसके आस्वादसे विपरीत है इसलिये सुखके करनेवाले नहीं हैं ऐसा जानना ॥ १२९ ॥

आगे धर्म अर्थ काम इन तीनोंसे जो मोक्ष उत्तम नहीं होता तो इन तीनोंको छोड़कर जिनेश्वर देव मोक्षको क्यों जाते ऐसा प्रगट दिखाते हैं;—[ हे जीव ] हे जीव [ यदि ] जो [ एतेभ्यः सकलेभ्यः ] इन सबोंसे [ सः ] मोक्ष [ उत्तमः ] उत्तम [ एव ] ही [ नैव ] नहीं [ भवति ] होता [ ततः ] तो [ जिनाः ] श्रीजिनवरदेव [ त्रीण्यपि ] धर्म अर्थ काम इन तीनोंको [ परिहृत्य ] छोड़कर [ परलोके ] मोक्षमे [ किं ] क्यों [ व्रजंति ] जाते । इसलिये जानते हैं कि मोक्ष सबसे उत्कृष्ट है । भावार्थ—पर अर्थात् उत्कृष्ट मिथ्यात्वरागादिरहित केवलज्ञानादि अनंतगुण सहित परमात्मा वह पर है उस

परमात्मा परशब्देनोच्यते तस्यैवंगुणविशिष्टस्य परमात्मनो लोको लोकनमवलोकनं वीतरागपरमानंदसमरसीभावानुभवनं लोक इति परलोकशब्दस्यार्थः। अथवा पूर्वोक्तलक्षणः परमात्मा परशब्देनोच्यते। निश्चयेन परशिवशब्दवाच्यो मुक्तात्मा शिव इत्युच्यते तस्य लोकः शिवलोक इति। अथवा परमब्रह्मशब्दवाच्यो मुक्तात्मा परमब्रह्म इति तस्य लोको ब्रह्मलोक इति। अथवा परमविष्णुशब्दवाच्यो मुक्तात्मा विष्णुरिति तस्य लोको विष्णुलोक इति परलोकशब्देन मोक्षो भण्यते परश्चासौ लोकश्च परलोक इति। परलोकशब्दस्य व्युत्पत्त्यर्थो ज्ञातव्यः नचान्यः कोपि परिकल्पितःशिवलोकादिरस्तीति। अत्र स एव परलोकशब्दवाच्यः परमात्मोपादेय इति तात्पर्यं ॥ १३० ॥

अथ तमेव मोक्षं सुखदायकं दृष्टांतद्वारेण दृढयति,—

**उत्तमु सुक्खु ण देइ जइ, उत्तमु मुक्खु ण होइ।**
**तो किं इच्छहिं, बंधणहिं बद्धा पसुयवि सोइ ॥ १३१ ॥**

उत्तमं सुखं न ददाति यदि उत्तमो मोक्षो न भवति।
ततःकिं इच्छंति बंधनैः बद्धा पशवोपि तमेव ॥ १३१ ॥

उत्तमु इत्यादि। **उत्तमु** उत्तमं **सुक्खु** सुखं **ण देइ जइ** न ददाति यदि चेत् **उत्तमु मुक्खु ण होइ** उत्तमो मोक्षो न भवति **तो** तस्मात्कारणात् **किं** किमर्थं **इच्छहिं** इच्छंति **बंधणहिं** बंधनैः **बद्धा** निबद्धाः। किं निबद्धाः। **पसुयवि** पशवोपि। किमिच्छंति। **सोइ** तमेव मोक्षमिति। अयमत्र भावार्थः। सुखकारणत्वाद्धेतोः बंधनबद्धाः पशवोपि

---

परमात्माका लोक अर्थात् अवलोकन वीतराग परमानंद समरसीभावका अनुभव वह परलोक कहा जाता है अथवा परमात्माको परमशिव कहते हैं उसका जो अवलोकन वह शिवलोक है, अथवा परमात्माका ही नाम परम ब्रह्म है उसका जो लोक वह ब्रह्मलोक है, अथवा उसीका नाम परमविष्णु है उसका जो लोक अर्थात् स्थान वह विष्णुलोक है ये सब मोक्षके नाम है यानी जितने परमात्माके नाम हैं उनके आगे लोक लगानेसे मोक्षके नाम हो जाते है दूसरा कोई कल्पना किया हुआ शिवलोक ब्रह्मलोक विष्णुलोक नही है। यहापर सारांश यह हुआ कि परलोकके नामसे कहागया परमात्मा ही उपादेय है ध्यान करने योग्य है अन्य कोई नही ॥ १३० ॥

आगे उसी मोक्षको अनंतसुखका देनेवाला दृष्टांतके द्वारा दृढ करते हैं;—[ **यदि** ] जो [ **मोक्षः** ] मोक्ष [ **उत्तमं सुखं** ] उत्तमसुखको [ **न ददाति** ] न देवै तो [ **उत्तमः** ] उत्तम [ **न भवति** ] नही होवै और जो मोक्ष उत्तम ही न होवै [ **ततः** ] तो [ **बंधनैः बद्धाः** ] बंधनोंसे बंधे [ **पशवोपि** ] पशु भी [ **तमेव** ] उस मोक्षकी ही [ **किं इच्छंति** ] क्यों इच्छा करें। **भावार्थ**—बंधनेके समान कोई दुःख नही है और छूटनेके समान

मोक्षमिच्छंति तेन कारणेन केवलज्ञानाद्यनंतगुणाविनाभूतस्योपादेयरूपस्यानंतसुखस्य कारणत्वादिति ज्ञानिनो विशेषेण मोक्षमिच्छंति ॥ १३१ ॥

अथ यदि तस्य मोक्षस्याधिकगुणगणो न भवति तर्हि लोको निजमस्तकस्योपरि तं किमर्थं धरतीति निरूपयति,—

**अणु जइ जगह जि अहिययरु, गुणगणु तासु ण होइ ।**
**तो तइलोउवि किं धरइ, णियसिर उप्परि सोइ ॥ १३२ ॥**

अनु यदि जगतोपि अधिकतरः गुणगुणः तस्य न भवति ।
ततः त्रिलोकोपि किं धरति निजशिरसि उपरि तमेव ॥ १३२ ॥

अणु इत्यादि । अणु पुनः जइ यदि चेत् जगहं जि जगतोपि सकाशात् अहिययरु अतिशयेनाधिकः अधिकतरः । कोसौ । गुणगणु गुणगणाः तासु तस्य मोक्षस्य ण होइ न भवति तो ततः कारणात् तइलोउवि त्रिलोकोपि कर्ता । किं धरइ किमर्थं धरति । कस्मिन् । णियसिर उप्परि निजशिरसि उपरि किं धरइ किं धरति सोइ तमेव मोक्षमिति । तद्यथा । यदि तस्य मोक्षस्य पूर्वोक्तः सम्यक्त्वादिगुणगणो न भवति तर्हि लोकः कर्ता निजमस्तकस्योपरि तत्कि धरतीति । अत्रानेन गुणगणस्थापनेन कि कृतं भवति, बुद्धिसुखदुःखेच्छाद्वेषप्रयत्नधर्माधर्मसंस्काराभिधानानां गुणानामभावं मोक्षं मन्यंते ये

---

कोई सुख नही है बंधनसे बंधे जानवर भी छूटना चाहते है जब छूटते है तभी सुखी होते हैं । इस सामान्यबंधनेके अभावसेही पशु सुखी होते है तो कर्मबंधनके अभावसे ज्ञानी जन परमसुखी होवें इसमें अचंभा क्या है । इसलिये केवलज्ञानादि अनंतगुणसे तन्मई अनंतसुखका कारण मोक्ष ही आदरने योग्य है इसकारण ज्ञानी पुरुष विशेषतासे मोक्षको ही इच्छते है ॥ १३१ ॥

आगे जो मोक्षमें अधिकगुणोंका समूह नही होता तो मोक्षको तीनलोक अपने मस्तक पर क्यों रखता ऐसा बतलाते है,—[ अनु ] फिर [ यदि ] जो [ जगतः अपि ] सब लोकसे भी [ अधिकतरः ] बहुत ज्यादा [ गुणगणः ] गुणोंका समूह [ तस्य ] उस मोक्षमें [ न भवति ] नही होता [ ततः ] तो [ त्रिलोकः अपि ] तीनों ही लोक [ निजशिरसि ] अपने मस्तकके [ उपरि ] ऊपर [ तमेव ] उसी मोक्षको [ किं धरति ] क्यों रखता । भावार्थ—मोक्ष लोकके शिखर ( अग्रभाग ) पर है सो सब लोकसे मोक्षमें बहुत ज्यादा गुण है इसीलिये उसको लोक अपने सिरपर रखता है । कोई किसीको अपने सिरपर रखता है वह अपनेसे अधिक गुणवाला जानकर रखता है । यदि क्षायिक-सम्यक्त्व केवलदर्शनादि अनंतगुण मोक्षमे न होते तौ मोक्ष सबके सिरपर न होता मोक्षके ऊपर अन्य कोईस्थान नहीं है सबके ऊपर मोक्ष ही है और मोक्षके आगे अनंत अलोक

अथ;—

**जो जिणु केवलणाणमउ, परमाणंदसहाउ ।**
**सो परमप्पउ परमपउ, सो जिय अप्पसहाउ ॥ ३२८ ॥**

यः जिनः केवलज्ञानमयः परमानंदस्वभावः ।
सः परमात्मा परमपरः स जीव आत्मस्वभावः ॥ ३२८ ॥

जो इत्यादि । **जो** यः **जिणु** अनेकभवगहनव्यसनप्रापणहेतून् कर्मारातीन् जयतीति जिनः । कथंभूतः । **केवलणाणमउ** केवलज्ञानाविनाभूतानंतगुणमयः । पुनरपि कथंभूतः । **परमाणंदसहाउ** इंद्रियविषयातीतः स्वात्मोत्थः रागादिविकल्परहितः परमानंदस्वभावः **सो परमप्पउ** स पूर्वोक्तोऽर्हन्नेव परमात्मा **परमपरु** प्रकृष्टानंतज्ञानादिगुणरूपा मा लक्ष्मीर्यस्य स भवति परमः संसारिभ्यः पर उत्कृष्टः पर इत्युच्यते परमश्चासौ परश्च परमपरः **सो** स पूर्वोक्तो वीतरागः सर्वज्ञः **जिय** हे जीव **अप्पसहाउ** आत्मस्वभाव इति । अत्र योसौ पूर्वोक्तभणितो भगवान् स एव संसारावस्थायां निश्चयेन शक्तिरूपेण जिन इत्युच्यते । केवलज्ञानावस्थायां व्यक्तिरूपेण च । तथैव च परमब्रह्मादिशब्दवाच्यः स एव तदग्रः

---

समयमें केवल ज्ञानसे जानता हुआ अरहंत कहलाता है । जिसका ज्ञान जाननेके क्रमसे रहित है । एक ही समयमें समस्तलोकालोकको प्रत्यक्ष जानता है आगे पीछे नहीं जानता । सब क्षेत्र सब काल सब भावको निरंतर प्रत्यक्ष जानता है । जो केवली भगवान परम आनंदमई है । वीतराग परम समरसी भावरूप जो परम आनंद अतींद्रिय अविनाशी सुख वही जिसका लक्षण है । निश्चयसे ज्ञानानंद स्वरूप है इसमें संदेह नही है ॥ ३२७ ॥

आगे ऐसा कहते हैं कि केवलज्ञान ही आत्माका निजस्वभाव है और केवलीको ही परमात्मा कहते हैं;—[ **यः जिनः** ] जो अनंत ससाररूपी वनके भ्रमणके कारण ज्ञानावरणादि आठ कर्मरूपी वैरी उनका जीतनेवाला वह [ **केवलज्ञानमयः** ] केवलज्ञानादि अनंत गुणमई है [ **परमानंदस्वभावः** ] और इंद्रियविषयसे रहित आत्मीकरागादि विकल्पोंसे रहित परमानंद ही जिसका स्वभाव है ऐसा जिनेश्वर केवलज्ञानमई अरहंत देव [ **सः** ] वही [ **परमात्मा** ] उत्कृष्ट अनंत ज्ञानादि गुणरूपलक्ष्मीवाला आत्मा परमात्मा है । उसीको वीतराग सर्वज्ञ कहते हैं [ **जीव** ] हे जीव वही [ **परमपरः** ] संसारियोंसे उत्कृष्ट है ऐसा जो भगवान वह तो व्यक्तिरूप है और [ **स आत्मस्वभावः** ] वह आत्माका ही स्वभाव है । **भावार्थ**—संसार अवस्थामें निश्चयनयकर शक्तिरूप विराजमान है इसलिये संसारीको शक्तिरूप जिन कहते हैं और केवलीको व्यक्तिरूप कहते हैं । द्रव्यार्थिक नयकर जैसा भगवान है वैसे ही सब जीव हैं इस तरह निश्चयनयकर जीवको परब्रह्म कहो परमशिव कहो जितने भगवानके नाम हैं उतनेही निश्चयनयकर विचारो तो

स्वयमेव कथयति । निश्चयनयेन सर्वे जीवा जिनस्वरूपाः जिनोपि सर्वजीवस्वरूप इति भावार्थः । तथा चोक्तं । "जीवा जिणवर जो मुणइ जिणवर जीव मुणेइ । सो समभावि परिट्ठियउ लहु णिव्वाणु लहेइ" ॥ ३२८ ॥ एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये अर्हदवस्थाकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण द्वितीयमंतरस्थलं गतं ।

अत ऊर्ध्वं परमात्मप्रकाशशब्दस्यार्थकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयपर्यंतं व्याख्यानं करोति तद्यथा;—

**सयलहं कम्महं दोसहं वि, जो जिणुदेउ विभिण्णु ।**
**सो परमप्पपयासु तुहुं, जोइय णियमें मण्णु ॥ ३२९ ॥**

सकलेभ्यः कर्मभ्यः दोषेभ्यः अपि यो जिनदेवः विभिन्नः ।
तं परमात्मप्रकाशं त्वं योगिन् नियमेन मन्यस्व ॥ ३२९ ॥

**सो** तं **परमप्पपयासु** परमात्मप्रकाशसंज्ञं **तुहुं** त्वं कर्ता **मण्णु** मन्यस्व जानीहि **जोइय** हे योगिन् **णियमें** निश्चयेन । स कः । **जो जिणदेउ** यो जिनदेवः । किंविशिष्टः । **विभिण्णु** विशेषेण भिन्नः । केभ्यः । **सयलहं कम्महं** रागादिरहितचिदानंदैकस्वभावपरमात्मनो यानि भिन्नानि सर्वकर्माणि तेभ्यः । न केवलं कर्मभ्यो भिन्नः । **दोसहंवि** टंकोत्कीर्णज्ञायकैकस्वभावस्य परमात्मनो येऽनंतज्ञानसुखादिगुणास्तत्प्रच्छादका ये दोषास्तेभ्योपि भिन्न इत्यभिप्रायः ॥ ३२९ ॥

---

सब जीवोंके है सभी जीव जिनसमान है और जिनराज भी जीवोंके समान हैं ऐसा जानना । ऐसा दूसरी जगह भी कहा है । जो सम्यग्दृष्टि जीवोंको जिनवर जानें और जिनवरको जीव जानें जो जीवोंकी जाति है वही जिनवरकी जाति है और जो जिनवरकी जाति है वही जीवोंकी जाति है ऐसें महामुनि द्रव्यार्थिकनयकर जीव और जिनवरमें जातिभेद नहीं मानते वे मोक्ष पाते है ॥ ३२८ ॥ इसप्रकार चौवीस दोहाओंके महास्थलमें अरहंतदेवके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहाओंमें दूसरा अंतरस्थल कहा ।

आगे परमात्माप्रकाश शब्दके अर्थके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहा कहते हैं;—

[ **सकलेभ्यः कर्मभ्यः** ] ज्ञानावरणादि अष्टकर्मोंसे [ **दोषेभ्यः अपि** ] और सब क्षुधादि अठारह दोषोंसे [ **विभिन्नः** ] रहित [ **यः जिनदेवः** ] जो जिनेश्वरदेव है [ **तं** ] उसको [ **योगिन् त्वं** ] हे योगी तू [ **परमात्मप्रकाशं** ] परमात्माप्रकाश [ **नियमेन** ] निश्चयसे [ **मन्यस्व** ] मान । अर्थात् जो निर्दोष जिनेंद्रदेव है वही परमात्माप्रकाश है । **भावार्थ**— रागादि रहित चिदानंद स्वभाव परमात्मासे भिन्न जो सब कर्म वे ही ससारके मूल है । जगतके जीव तो कर्मोंकर सहित हैं और भगवान जिनराज इनसे मुक्त है और सब दोषोंसे रहित है । वे दोष सब ससारी जीवोंके लगरहे हैं, ज्ञायकस्वभाव आत्माके अनंत

अथ;—

**केवलदंसणु णाणु सुहु, वीरिउ जो जि अणंतु ।**
**सो जिणदेउवि परममुणि, परमपयासु मुणंतु ॥ ३३० ॥**

केवलदर्शनं ज्ञानं सुखं वीर्यः य एव अनंतं ।
स जिनदेवोपि परममुनिः परमप्रकाशं मन्यमानः ॥ ३३० ॥

**सो जिणदेउवि** स जिनदेवोपि एवं भवति । न केवलं जिनदेवो भवति । **परममुणि** परम उत्कृष्टो मुनिः प्रत्यक्षज्ञानी । किं कुर्वन् सन् । **मुणंतु** मन्यमानो जानन् सन् । कं । **परमपयासु** परममुत्कृष्टं लोकालोकप्रकाशकं केवलज्ञानं यस्य स भवति परमप्रकाशस्तं परमप्रकाशं । स कः । **केवलदंसणु णाणु सुहु वीरिउ जो जि** केवलज्ञानदर्शनसुखवीर्यस्वरूपं य एव । कथंभूतं तत् केवलज्ञानादिचतुष्टयं । **अणंतु** युगपदनंतद्रव्यक्षेत्रकालभावपरिच्छेदकत्वादविनश्वरत्वाच्चानंतमिति भावार्थः ॥ ३३० ॥

अथ;—

**जो परमप्पउ परमपउ, हरि हर बंभुवि वुद्धु ।**
**परमपयासु भणंति मुणि, सो जिणदेउ विसुद्धु ॥ ३३१ ॥**

यः परमात्मा परमपदः हरिः हरः ब्रह्मापि बुद्धः ।
परमप्रकाशं भणंति मुनयः स जिनदेवो विशुद्धः ॥ ३३१ ॥

**भणंति** कथयंति । के ते । **मुणि** मुनयः प्रत्यक्षज्ञानिनः । कथंभूतं भणंति । **परमपयासु**

---

ज्ञान सुखादि गुणोंके आच्छादक है । उन दोषोंसे रहित जो सर्वज्ञ वही परमात्मप्रकाश है योगीश्वरोंके मनमें ऐसा ही निश्चय है । श्रीगुरु शिष्यसे कहते है कि हे योगिन् तू निश्चयसे ऐसा ही मान यही सत्पुरुषोंका अभिप्राय है ॥ ३२९ ॥

फिर भी इसी कथनको दृढ करते हैं;—[ **केवलदर्शनं ज्ञानं सुखं वीर्यः** ] केवल दर्शन केवल ज्ञान अनंतसुख अनंतवीर्य [ **यदेव अनंतं** ] ये अनंतचतुष्टय जिसके हों [ **स जिनदेवः** ] वही जिनदेव है [ **परममुनिः** ] वही परममुनि अर्थात् प्रत्यक्ष ज्ञानी है । क्या करता संता । [ **परमप्रकाशं मन्यमानः** ] उत्कृष्ट लोकालोकका प्रकाशक जो केवल ज्ञान वही जिसके परमप्रकाश है उससे सकल द्रव्य क्षेत्र काल भव भावको जानता हुआ परमप्रकाशक है । ये केवल ज्ञानादि अनंत चतुष्टय एक ही समयमें अनंतद्रव्य अनंतक्षेत्र अनंतकाल और अनंतभावोको जानते हैं इसलिये अनंत हैं अविनश्वर हैं इनका अंत नहीं है ऐसा जानना ॥ ३३० ॥

आगे जिनदेवके ही अनेक नाम हैं ऐसा निश्चय करते हैं;—[ **यः** ] जिस [ **परमात्मा** ] परमात्माको [ **मुनयः** ] मुनि [ **परमपदः** ] परमपद [ **हरिः हरः ब्रह्मा अपि** ]

परमप्रकाशः । यः कथंभूतः । **जो परमप्पउ** यः परमात्मा । पुनरपि कथंभूतः । **परमपउ** परमानंतज्ञानादिगुणाधारत्वेन परमपदस्वभावः । पुनरपि किंविशिष्टः । **हरि** हरिसंज्ञः **हरु** महेश्वराभिधानः **बंभुवि** परमब्रह्माभिधानोपि **बुद्धु** बुद्धः सुगतसंज्ञः **सो जिणदेउ** स एव पूर्वोक्तः परमात्मा जिनदेवः । किंविशिष्टः । **विसुद्धु** समस्तरागादिदोषपरिहारेण शुद्ध इति । अत्र य एव परमात्मप्रकाशसंज्ञो निर्दोषिपरमात्मा व्याख्यातः स एव परमात्मा, स एव परमपदः, स एव विष्णुसंज्ञः, स एवेश्वराभिधानः, स एव ब्रह्मशब्दवाच्यः स एव सुगतशब्दाभिधेयः, स एव जिनेश्वरः, स एव विशुद्ध इत्याद्यष्टाधिकसहस्रनामाभिधेयो भवति । नानारुचीनां जनानां तु कस्यापि केनापि विवक्षितेन नाम्नाराध्यः स्यादिति भावार्थः । तथा चोक्तं । "नामाष्टकसहस्रेण युक्तं मोक्षपुरेश्वर"मित्यादि ॥ ३३१ ॥ एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये परमात्मप्रकाशशब्दार्थकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण तृतीयमंतरस्थलं गतम् ।

तदनंतरं सिद्धस्वरूपकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयपर्यंतं व्याख्यानं करोति तद्यथा;—

**झाणिं कम्मक्खउ करिवि, मुक्कउ होइ अणंतु ।**
**जिणवरदेवइं सो जि जिय, पभणिउ सिद्धु महंतु ॥ ३३२ ॥**

ध्यानेन कर्मक्षयं कृत्वा मुक्तो भवति अनंतः ।
जिनवरदेवेन स एव जीव प्रभणितः सिद्धो महान् ॥ ३३२ ॥

---

हरि महादेव ब्रह्मा [ **बुद्धः परमप्रकाशः भणंति** ] बुद्ध और परमप्रकाश नामसे कहते हैं [ **सः** ] वह [ **विशुद्धः जिनदेवः** ] रागादि रहित शुद्ध जिनदेव ही है उसीके ये सब नाम हैं । **भावार्थ**—प्रत्यक्षज्ञानी उसे परमानंद ज्ञानादिगुणोंका आधार होनेसे परमपद कहते हैं, । वही विष्णु है वही महादेव है उसीका नाम पर ब्रह्म है, सबका ज्ञायक होनेसे बुद्ध है, सबमें व्यापक ऐसा जिनदेव देवाधिदेव परमात्मा अनेक नामोंसे गाया जाता है । समस्त रागादिक दोषके न होनेसे निर्मल है ऐसा जो अरहंत देव वही परमात्मप्रकाश है । निर्दोष परमात्माका व्याख्यान करनेसे वही परमात्मा परमपद, वही विष्णु, वही ईश्वर, वही ब्रह्म, वही शिव, वही सुगत, वही जिनेश्वर और वो ही विशुद्ध—इत्यादि एक हजार आठ नामोंसे गाया जाता है । नानारुचिके धारक ये संसारी जीव वे नानाप्रकारके नामोंसे जिनराजको आराधते हैं । ये नाम जिनराजके सिवाय दूसरेके नहीं हैं । ऐसा ही दूसरे ग्रंथोंमें भी कहा है– एक हजार आठ नामों सहित वह मोक्षपुरका स्वामी उसकी आराधना सब करते हैं । उसके अनंत नाम और अनंतरूप है । वास्तवमें नामसे रहित रूपसे रहित ऐसे भगवान देवको हे प्राणियों तुम आराधो ॥ ३३१ ॥

इसप्रकार चौवीस दोहाओंके महास्थलमें परमात्मप्रकाश शब्दके अर्थकी मुख्यतासे तीन दोहापर्यंत तीसरा अंतरस्थल कहा ।

**पभणिउ** प्रभणितः कथितः । केन कर्तृभूतेन । **जिणवरदेवइं** जिनवरदेवेन । कोसौ भणितः । **सिद्धु** सिद्धः । कथंभूतः । **महंतु** महापुरुषाराधितत्वात् केवलज्ञानादिमहागुणाधारत्वाच्च महान् । क एव । **सो जि** स एव । स कः । योसौ **मुक्कउ होइ** ज्ञानावरणादिभिः कर्मभिर्मुक्तो रहितः सम्यक्त्वाद्यष्टगुणसहितश्च **जिय** हे जीव । कथंभूतः । **अणंतु** न विद्यतेंतो विनाशो यस्य स भवत्यनंतः । किं कृत्वा पूर्वं मुक्तो भवति । **कम्मक्खउ करिवि** विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावादात्मद्रव्याद्विलक्षणं यदार्तरौद्रध्यानद्वयं तेनोपार्जितं यत्कर्म तस्य क्षयः कर्मक्षयस्तं कर्मक्षयं कृत्वा । केन । **झाणिं** रागादिविकल्परहितस्वसंवेदनज्ञानलक्षणेन ध्यानेनेति तात्पर्यम् ॥ ३३२ ॥

अथ;—

**अण्णुवि बंधुवि तिहुयणहं, सासयसुक्खसहाउ ।**
**तित्थु जि सयलुवि कालु जिय, णिवसइ लद्धसहाउ ॥ ३३३ ॥**

अन्यदपि बंधुरपि त्रिभुवनस्य शाश्वतसुखस्वभावः ।
तत्रैव सकलमपि कालं जीव निवसति लब्धस्वभावः ॥ ३३३ ॥

---

आगे सिद्धस्वरूपके कथनकी मुख्यतासे तीनदोहापर्यंत व्याख्यान करते हैं;—[ **ध्यानेन** ] शुक्लध्यानसे [ **कर्मक्षयं** ] कर्मोंका क्षय [ **कृत्वा** ] करके [ **मुक्तः भवति** ] जो मुक्त होता है [ **अनंतः** ] और अविनाशी है [ **जीव** ] हे जीव [ **स एव** ] वो ही [ **जिनवरदेवेन** ] जिनवरदेवने [ **महान् सिद्धः प्रभणितः** ] सबसे महान् सिद्ध भगवान कहा है । **भावार्थ**—अरहंत परमेष्ठी सकल सिद्धांतोंके प्रकाशक हैं वे सिद्ध परमात्माको सिद्ध परमेष्ठी कहते है जिसे सब संत पुरुष आराधते है । केवलज्ञानादि महान अनंतगुणोंके धारण करनेसे वह महान अर्थात् सबमें बड़ा है । जो सिद्ध भगवान ज्ञानावरणादि आठों ही कर्मोंसे रहित है और सम्यक्त्वादि आठ गुण सहित है । क्षायक सम्यक्त्व, केवल ज्ञान, केवलदर्शन, अनंतवीर्य, सूक्ष्म, अवगाहन, अगुरुलघु, अव्याबाध—इन आठ गुणोंसे मंडित है और जिसका अंत नहीं ऐसा निरंजनदेव विशुद्धज्ञान दर्शन स्वभाव जो आत्मद्रव्य उससे विपरीत जो आर्त रौद्र खोटे ध्यान उनसे उत्पन्न हुए जो शुभ अशुभकर्म उनका स्वसंवेदनज्ञानरूप शुक्लध्यानसे क्षय करके अक्षय पद पा लिया है । कैसा है शुक्लध्यान? रागादि समस्तविकल्पोंसे रहित परम निराकुलतारूप है । यही ध्यान मोक्षका मूल है इसीसे अनंत सिद्ध हुए और होंगे ॥ ३३२ ॥

आगे फिर भी सिद्धोंकी महिमा कहते है;—[ **अन्यदपि** ] फिर वे सिद्धभगवान [ **त्रिभुवनस्य** ] तीन लोकके प्राणियोंके [ **बंधुरपि** ] हित करने वाले है [ **शाश्वतसुखस्वभावः** ] और जिनका स्वभाव अविनाशी सुख है और [ **तत्रैव** ] उसी सिद्ध क्षेत्रमें

अण्णुवि इत्यादि । अण्णुवि अन्यदपि पुनरपि स पूर्वोक्तः सिद्धः । कथंभूतः । वंधुवि वंधुरेव । कस्य । तिहुयणहं त्रिभुवनस्थभव्यजनस्य । पुनरपि किं विशिष्टः । सासयसुक्खसहाउ. रागादिरहिताव्यावाधशास्वतसुखस्वभावः । एवं गुणविशिष्टः सन् किं करोति स भगवान् । तित्थु जि तत्रैव मोक्षपदे णिवसइ निवसति । कथंभूतः सन् । लद्धसहाउ लब्धशुद्धात्मस्वभावः । कियत्कालं निवसति । सयलुवि समस्तमप्यनंतानंतकालपर्यंतं जिय हे जीवेति । अत्रानेन समस्तकालग्रहणेन किमुक्तं भवति । ये केचन वदंति मुक्तानां पुनरपि संसारे पतनं भवति तन्मतं निरस्तमिति भावार्थः ॥ ३३३ ॥

अथ;—

**जम्मणमरणविवज्जियउ, चउगइदुक्खविमुक्कु ।**
**केवलदंसणणाणमउ, णंदइ तित्थु जि मुक्कु ॥ ३३४ ॥**

जन्ममरणविवर्जितः चतुर्गतिदुःखविमुक्तः ।
केवलदर्शनज्ञानमयः नंदति तत्रैव मुक्तः ॥ ३३४ ॥

पुनरपि कथंभूतः स भगवान् । जम्मणमरणविवज्जियउ जन्ममरणविवर्जितः । पुनरपि किंविशिष्टः । चउगइदुक्ख विमुक्कु सहजशुद्धपरमानंदैकस्वभावं यदात्मसुखं तस्माद्विपरीतं यच्चतुर्गतिदुःखं तेन विमुक्तो रहितः । पुनरपि किंस्वरूपः । केवलदंसणणाणमउ क्रमकरण-

---

[ लब्धस्वभावः ] निजस्वभावको पाकर [ जीव ] हे जीव [ सकलमपि कालं ] सदा काल [ निवसति ] निवास करते है फिर चतुर्गतिमें नहीं आवेंगे । भावार्थ—सिद्ध परमेष्ठी तीनलोकके नाथ है और जिनका भव्य जीव ध्यान करके भवसागरके पार होते है इसलिये भव्योंके बंधु है हितकारी है । जिनका रागादि रहित अव्यावाध अविनाशी सुख स्वभाव है । ऐसे अनंत गुणरूप वे भगवान उस मोक्षपदमें सदा काल विराजते है । जिन्होंने शुद्ध आत्मस्वभाव पा लिया है । अनंत काल वीत गये और अनंतकाल आवेंगे परंतु वे प्रभु सदा काल सिद्ध क्षेत्रमें वस रहे है । समस्त काल रहते है इसके कहनेका प्रयोजन यह है कि जो कोई ऐसा कहते है कि मुक्त जीवोंका भी ससारमें पतन होता है सो उनका कहना खंडित किया गया ॥ ३३३ ॥

आगे फिर भी सिद्धोंका ही वर्णन करते हैं;—[ जन्ममरणविवर्जितः ] वे भगवान सिद्धपरमेष्ठी जन्म और मरणकर रहित है [ चतुर्गतिदुःखविमुक्तः ] चारों गतियोंके दुःखोंसे रहित हैं [ केवलदर्शनज्ञानमयः ] और केवलदर्शनकेवलज्ञानमई है ऐसे [ मुक्तः ] कर्म रहित हुए [ तत्रैव ] अनंतकालतक उसी सिद्ध क्षेत्रमें [ नंदति ] अपने स्वभावमें आनंदरूप विराजते है । भावार्थ—सहज शुद्ध परमानंद एक अखंड स्वभावरूप जो आत्मसुख उससे विपरीत जो चतुर्गतिके दुःख उनसे रहित हैं जन्ममरणरूप-

व्यवधानरहितत्वेन जगत्त्रयकालत्रयवर्तिपदार्थानां प्रकाशककेवलदर्शनज्ञानाभ्यां निर्वृत्तः केवलदर्शनज्ञानमयः । एवं गुणविशिष्टः सन् किंकरोति । णंदइ स्वकीयस्वाभाविकानंतज्ञानादिगुणैः सह नंदति वृद्धिं गच्छति । क । तित्थु जि तत्रैव मोक्षपदे । पुनरपि किं विशिष्टः सन् । मुक्कु ज्ञानावरणाद्यष्टकर्मनिर्मुक्तो रहितः अव्याबाधाद्यनंतगुणैः सहितश्चेति भावार्थः ॥ ३३४ ॥ एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये सिद्धपरमेष्ठिव्याख्यानमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण चतुर्थमंतरस्थलं गतं ।

अथानंतरं परमात्मप्रकाशभावनारतपुरुषाणां फलं दर्शयन् सूत्रपर्यंतं व्याख्यानं करोति । तथाहि;—

**जे परमप्पपयासु मुणि, भावि भावहिं सत्थु ।**
**मोहु जिणेविणु सयलु जिय, ते वुज्झहिं परमत्थु ॥ ३३५ ॥**

ये परमात्मप्रकाशं मुनयः भावेन भावयंति शास्त्रं ।
मोहं जित्वा सकलं जीव ते वुध्यंति परमार्थम् ॥ ३३५ ॥

**भावहिं** भावयंति ध्यायंति । के । **मुणि** मुनयः **जे** ये केचन । किं भावयंति । **सत्थु** शास्त्रं । कथंभूतं शास्त्रं । **परमप्पपयासु** परमात्मस्वभावप्रकाशत्वात्परमात्मप्रकाशसंज्ञं । केन भावयंति । **भावि** समस्तरागाद्यपध्यानरहितशुद्धभावेन । किं कृत्वा पूर्वं । **जिणेविणु** जित्वा । कं । **मोहु** निर्मोहपरमात्मतत्त्वाद्विलक्षणं मोहं । कतिसंख्योपेतं । **सयलु** समस्तं

---

रोगोंसे रहित है अविनश्वरपुरमें सदा काल रहते है । जिनका ज्ञान संसारी जीवोंकी तरह विचाररूप नही है कि किसीको पहले जानें किसीको पीछे जानें उनका केवलज्ञान और केवलदर्शन एक ही समयमें सब द्रव्य सब क्षेत्र सब काल और सब भावोंको जानता है । लोकालोक प्रकाशी आत्मा निज भाव अनंत ज्ञान अनंत दर्शन अनंतसुख और अनंत वीर्य मई है । ऐसे अनंत गुणोंके सागर भगवान् सिद्ध परमेष्ठी स्वद्रव्य स्वक्षेत्र स्वकाल स्वभावरूप चतुष्टयमें निवास करते हुए सदा आनंदरूप लोकके शिखरपर विराजरहे हैं जिसका कभी अंत नही उसी सिद्धपदमें सदा काल विराजते है केवलज्ञान दर्शनकर घट २ में व्यापक है । सकल कर्मोपाधिरहित महा निरुपाधि निराबाधपना आदिदे अनंतगुणों सहित मोक्षमें आनंद विलास करते हैं ॥ ३३४ ॥ इस तरह चौवीस दोहावाले महास्थलमें सिद्ध परमेष्ठीके व्याख्यानकी मुख्यताकर तीनदोहाओंमें चौथा अंतरस्थल कहा ।

आगे तीन दोहाओंमें परमात्मप्रकाशकी भावनामें लीन पुरुषोंके फलको दिखाते हुए व्याख्यान करते है;—[ **ये मुनयः** ] जो मुनि [ **भावेन** ] भावोंसे [ **परमात्मप्रकाशं शास्त्रं** ] इस परमात्मप्रकाश नामा शास्त्रका [ **भावयंति** ] चितवन करते हैं हमेशा इसीका

निरवशेषं जिय हे जीवेति ते त एवं गुणविशिष्टास्तपोधनाः बुज्झहिं बुध्यंति। कं। परमत्थु परमार्थशब्दवाच्यं चिदानंदैकस्वभावं परमात्मानमिति भावार्थः ॥ ३३५ ॥

अथ;—

**अण्णु जि भत्तिए जे मुणहिं, इहु परमप्पपयासु।**
**लोयालोयपयासयरु पावहिं तेवि पयासु ॥ ३३६ ॥**

अन्यदपि भक्त्या ये मन्यंते इमं परमात्मप्रकाशं।
लोकालोकप्रकाशकं प्राप्नुवंति तेपि प्रकाशम् ॥ ३३६ ॥

अण्णु जि इत्यादि। अण्णु जि अन्यदपि विशेषफलं कथ्यते भत्तिए जे मुणहिं भक्त्या ये मन्यंते जानंते। कं। परमप्पपयासु इमं प्रत्यक्षीभूतं परमात्मप्रकाशग्रंथमर्थतस्तु परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यं परमात्मतत्त्वं पावहिं प्राप्नुवंति तेवि तेपि। कं। पयासु प्रकाशशब्दवाच्यं केवलज्ञानं तदाधारपरमात्मानं वा। कथंभूतं परमात्मप्रकाशं। लोयालोयपयासयरु अनंतगुणपर्यायसहितत्रिकालविषयलोकालोकप्रकाशकमिति तात्पर्यं ॥ ३३६ ॥

---

अभ्यास करते हैं [ जीव ] हे जीव [ ते ] वे [ सकलं मोहं ] समस्त मोहको [ जित्वा ] जीतकर [ परमार्थं बुध्यंति ] परमतत्त्वको जानते हैं। भावार्थ—जो कोई सब परिग्रहके त्यागी साधु परमात्मस्वभावका प्रकाशक इस परमात्मप्रकाश नामा ग्रंथको समस्त रागादि खोटे ध्यान रहित जो शुद्धभाव उससे निरंतर विचारते हैं वे निर्मोह परमात्मतत्त्वसे विपरीत जो मोह नामा कर्म उसकी समस्त प्रकृतियोंको मूलसे उखाड देते हैं मिथ्यात्वरागादिकोंको जीतकर निर्मोह निराकुल चिदानंद स्वभाव जो परमात्मा उसको अच्छीतरह जानते हैं ॥ ३३५ ॥

आगे फिर भी परमात्मप्रकाशके अभ्यासका फल कहते हैं,—[ अन्यदपि ] और भी फल कहते हैं [ ये ] जो कोई भव्य जीव [ भक्त्या ] भक्तिसे [ इमं परमात्मप्रकाशं ] इस परमात्माप्रकाश शास्त्रको [ मन्यंते ] पढें सुनें इसका अर्थ जानें [ तेपि ] वे भी [ लोकालोकप्रकाशकं ] लोकालोकको प्रकाशनेवाले [ प्रकाशं ] केवलज्ञान तथा उसके आधारभूत परमात्मतत्त्वको शीघ्र ही पासकेंगे। अर्थात् परमात्मप्रकाश नाम परमात्मतत्त्वका भी है और इस ग्रंथका भी है सो परमात्मप्रकाशग्रंथके पढनेवाले दोनों हीको पावेंगे। प्रकाश ऐसा केवलज्ञानका नाम है उसका आधार जो शुद्ध परमात्मा अनंत गुणपर्याय सहित तीनकालका जाननेवाला लोकालोकका प्रकाशक ऐसा आत्मद्रव्य उसे तुरंत ही पावेंगे ॥ ३३६ ॥

अथ;—

**जे परमप्पपयासयहं, अणुदिणु णाउ लयंति ।**
**तुट्टइ मोहु तडत्ति तहं, तिहुयणणाह हवंति ॥ ३३७ ॥**

ये परमात्मप्रकाशस्य अनुदिनं नाम गृह्णंति ।
त्रुट्यति मोहः झटिति तेषां त्रिभुवननाथा भवंति ॥ ३३७ ॥

**लयंति** गृह्णंति **जे** ये विवेकिनः **णाउ** नाम । कस्य । **परमप्पपयासयहं** व्यवहारेण परमात्मप्रकाशाभिधानग्रंथस्य निश्चयेन तु परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यस्य केवलज्ञानाद्यनंतगुणस्वरूपस्य परमात्मपदार्थस्य । कथं । **अणुदिणु** अनवरतं । तेषां किं फलं भवति । **तुट्टइ** नश्यति । कोसौ । **मोहु** निर्मोहात्मद्रव्याद्विलक्षणो मोहः **तडत्ति** झटिति **तहं** तेषां । न केवलं मोहो नश्यति । **तिहुयणणाह हवंति** तेन पूर्वोक्तेन निर्मोहशुद्धात्मतत्त्वभावनाफलेन पूर्वं देवेंद्रचक्रवर्त्यादिविभूतिविशेषं लब्ध्वा पश्चाज्जिनदीक्षां गृहीत्वा च केवलज्ञानमुत्पाद्य त्रिभुवननाथा भवंतीति भावार्थः ॥ ३३७ ॥ एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये परमात्मप्रकाशभावनाफलकथनमुख्यत्वेन सूत्रत्रयेण पंचमस्थलं गतं ।

अथ परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यो योसौ परमात्मा तदाराधकपुरुषलक्षणज्ञापनार्थं सूत्रत्रयेण व्याख्यानं करोति । तद्यथा—

**जे भवदुक्खहं बीहिया, पउ इच्छहिं णिव्वाणु ।**
**इह परमप्पपयासयहं, ते पर जोग्ग वियाणु ॥ ३३८ ॥**

ये भवदुःखेभ्यः भीताः पदं इच्छंति निर्वाणम् ।
अस्य परमात्मप्रकाशकस्य ते परं योग्या विजानीहि ॥ ३३८ ॥

**ते पर** त एव **जोग्ग वियाणु** योग्या भवंतीति विजानीहि । कस्य । **इह परमप्पपयास-**

---

आगे फिर भी परमात्मप्रकाशके पढनेका फल कहते हैं;—[ **ये** ] जो कोई भव्यजीव [ **परमात्मप्रकाशस्य** ] व्यवहारनयसे परमात्माके प्रकाश करनेवाले इस ग्रंथका तथा निश्चयनयसे केवलज्ञानादि अनंत गुण सहित परमात्मपदार्थका [ **अनुदिनं** ] हमेशा [ **नाम गृह्णंति** ] नाम लेते हैं सदा उसीका स्मरण करते हैं [ **तेषां** ] उनका [ **मोहः** ] निर्मोह आत्मद्रव्यसे विलक्षण जो मोह नामा कर्म [ **झटिति त्रुट्यति** ] शीघ्र ही टूट जाता है और वे [ **त्रिभुवननाथा भवंति** ] शुद्धात्मतत्त्वकी भावनाके फलसे पूर्व देवेंद्र चक्रवर्त्यादिकी महान विभूति पाकर चक्रवर्तिपदको छोड़कर जिनदीक्षा ग्रहण करके केवलज्ञानको उत्पन्न कराके तीन भुवनके नाथ होते हैं, यह सारांश है ॥ ३३७ ॥ इस प्रकार चौवीस दोहाओंके महास्थलमें परमात्मप्रकाशकी भावनाके फलके कथनकी मुख्यतासे तीन दोहाओंमें पांचवां अंतर स्थल कहा ।

यहं व्यवहारेणास्य परमात्मप्रकाशाभिधानग्रंथस्य परमार्थेन तु परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यस्य निर्दोषिपरमात्मनः । ते के । जे बीहिया ये भीताः । केषां । भवदुक्खहं रागादिविकल्परहितपरमाह्लादरूपशुद्धात्मभावनोत्थपारमार्थिकसुखविलक्षणानां नारकादिभवदुःखानां । पुनरपि किं कुर्वंति । जे इच्छहिं ये इच्छंति । कि । पउ पदं स्थानं । कथंभूतं । णिव्वाणु निर्वृतिगतपरमात्माधारभूतं निर्वाणशब्दवाच्यं मुक्तिस्थानमित्यभिप्रायः ॥ ३३८ ॥

अथ,—

**जे परमप्पहं भत्तियर, विसयण जे विरमंति ।**
**ते परमप्पपयासयहं, मुणिवर जोग्ग हवंति ॥ ३३९ ॥**

ये परमात्मनो भक्तिपराः विषयेभ्यः ये विरमंति ।
ते परमात्मप्रकाशकस्य मुनिवरा योग्या भवंति ॥ ३३९ ॥

**हवंति** भवंति **जोग्ग** योग्याः । के ते । **मुणिवर** मुनिप्रधानाः । के । ते ते पूर्वोक्ताः । कस्य योग्या भवंति । **परमप्पपयासयहं** व्यवहारेण परमात्मप्रकाशसंज्ञग्रंथस्य परमार्थेन तु परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यस्य शुद्धात्मस्वभावस्य । कथंभूता ये । **जे परमप्पहं भत्तियर** ये परमात्मनो भक्तिपराः । पुनरपि किं कुर्वंति ये । **विसयण जे विरमंति** निर्विषयपरमात्म-

---

आगे परमात्मप्रकाश शब्दसे कहा गया जो प्रकाशरूप शुद्ध परमात्मा उसकी आराधनाके करनेवाले महा पुरुषोंके लक्षण जाननेके लिये तीन दोहाओंमें व्याख्यान करते है;—[ **ते परं** ] वे ही महापुरुष [ **अस्य परमात्मप्रकाशकस्य** ] इस परमात्मप्रकाशग्रंथके अभ्यास करनेके [ **योग्याः विजानीहि** ] योग्य जानो [ **ये** ] जो [ **भवदुःखेभ्यः** ] चतुर्गतिरूप ससारके दुःखोंसे [ **भीताः** ] डर गये है और [ **निर्वाणं पदं** ] मोक्षपदको [ **इच्छंति** ] चाहते है। **भावार्थ**—व्यवहारनयकर परमात्मप्रकाश नामा ग्रंथकी और निश्चयनयकर निर्दोषपरमात्मतत्त्वकी भावनाके योग्य वे ही है जो रागादि विकल्प रहित परम आनंदरूप शुद्धात्मतत्त्वकी भावनासे उत्पन्न हुए अतींद्रिय अविनश्वर सुखसे विपरीत जो नारकादि संसारके दुःख उनसे डर गये है जिनको चतुर्गतिके भ्रमणका डर है और जो सिद्धपरमेष्ठीका निवास मोक्षपदको चाहते है ॥ ३३८ ॥

आगे फिर भी उन्ही पुरुषोंकी महिमा कहते हैं;—[ **ये** ] जो [ **परमात्मनः भक्तिपराः** ] परमात्माकी भक्ति करनेवाले [ **ये** ] जो मुनि [ **विषयेभ्यः विरमंति** ] विषयकषायोंमें नही रमते हैं [ **ते मुनिवराः** ] वे ही मुनीश्वर [ **परमात्मप्रकाशस्य योग्याः** ] परमात्मप्रकाशके अभ्यासके योग्य [ **भवंति** ] हैं। **भावार्थ**—व्यवहारनयकर परमात्मप्रकाश नामका ग्रंथ और निश्चयनयकर निजशुद्धात्मस्वरूप परमात्मा उसकी भक्तिमें जो

तत्त्वानुभूतिसमुत्पन्नातींद्रियपरमानंदसुखरसास्वादतृप्ताः संतः सुलभान्मनोहरानपि विषयान्न रमंत इत्यभिप्रायः ॥ ३३९ ॥

अथ;—

**णाणवियक्खणु, सुद्धमणु, जो जणु एहउ कोइ ।**
**सो परमप्पपयासयहं, जोग्गु भणंति जि जोइ ॥ ३४० ॥**

ज्ञानविचक्षणः शुद्धमना यो जन ईदृशः कश्चिदपि ।
तं परमात्मप्रकाशकस्य योग्यं भणंति ये योगिनः ॥ ३४० ॥

**भणंति** कथयंति **जि जोइ** ये परमयोगिनः । कं भणंति । **जोग्गु** योग्यं । कस्य । **परमप्पपयासयहं** व्यवहारनयेन परमात्मप्रकाशाभिधानशास्त्रस्य निश्चयेन तु परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यस्य शुद्धात्मस्वरूपस्य । कं पुरुषं योग्यं भणंति । **सो** तं । तं कं । **जो जणु एहउ कोइ** यो जनः इत्थंभूतः कश्चित् । कथंभूतः । **णाणवियक्खणु** स्वसंवेदनज्ञानविचक्षणः । पुनरपि कथंभूतः । **सुद्धमणु** परमात्मानुभूतिविलक्षणरागद्वेषमोहस्वरूपसमस्तविकल्पजालपरिहारेण शुद्धात्मा इत्यभिप्रायः ॥ ३४० ॥ एवं चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितमहास्थलमध्ये परमाराधकपुरुषलक्षणकथनरूपेण सूत्रत्रयेण षष्ठमंतरस्थलं गतम् ।

---

तत्पर हैं वे विषय रहित जो परमात्मतत्त्वकी अनुभूति उससे उपार्जन किया जो अतीद्रिय परमानंदसुख उसके रसके आस्वादसे तृप्त हुए विषयोंमें नही रमते हैं । जिनको मनोहर विषय आकर प्राप्त हुए हैं तौभी वे उनमें नहीं रमते ॥ ३३९ ॥

आगे फिर भी यही कथन करते हैं;—[ **यः जनः** ] जो प्राणी [ **ज्ञानविचक्षणः** ] स्वसंवेदनज्ञानकर विचक्षण ( बुद्धिमान ) है और [ **शुद्धमनाः** ] जिसका मन परमात्माकी अनुभूतिसे विपरीत जो रागद्वेषमोहरूप समस्त विकल्पजाल उनके त्यागसे शुद्ध है [ **कश्चिदपि ईदृशः** ] ऐसा कोई भी सत्पुरुष हो [ **तं** ] उसे [ **ये योगिनः** ] जो योगीश्वर हैं वे [ **परमात्मप्रकाशस्य योग्यं** ] परमात्मप्रकाशके आराधने योग्य [ **भणंति** ] कहते हैं । **भावार्थ**—व्यवहारनयकर यह परमात्मप्रकाश नामा द्रव्यसूत्र और निश्चयनयकर शुद्धात्मस्वभाव सूत्र उसके आराधनेको वे ही पुरुष योग्य हैं जो कि आत्मज्ञानके प्रभावसे महा प्रवीण हैं और जिनके मिथ्यात्व राग द्वेषादिमलकर रहित शुद्ध भाव है । ऐसे पुरुषोंके सिवाय दूसरा कोई भी परमात्मप्रकाशके आराधने योग्य नही है ॥ ३४० ॥ इस प्रकार चौवीस दोहाओंके महास्थलमें आराधक पुरुषके लक्षण तीन दोहाओंमें कह छठा अंतरस्थल समाप्त हुआ ।

अथ शास्त्रफलकथनमुख्यत्वेन सूत्रमेकं तदनंतरमौद्धत्यपरिहारेण च सूत्रद्वयपर्यंतं व्याख्यानं करोति । तद्यथा,—

**लक्खणछंदविवज्जियउ, एहु परमप्पपयासु ।**
**कुणइ सुहाविं भावियउ, चउगइदुक्खविणासु ॥ ३४१ ॥**

लक्षणछंदोविवर्जितः अयं परमात्मप्रकाशः ।
करोति सुभावेन भावितः चतुर्गतिदुःखविनाशं ॥ ३४१ ॥

लक्खण इत्यादि । **लक्खणछंदविवज्जियउ** लक्षणछंदोविवर्जितोऽयं । अयं कः । **इहु परमप्पपयासु** एष परमात्मप्रकाशः । एवंगुणविशिष्टोऽयं किं करोति । **कुणइ** करोति । कं । **चउगइदुक्खविणासु** चतुर्गतिदुःखविनाशं । कथंभूतः सन् । **भावियउ** भावितः । केन । **सहावइं** शुद्धस्वभावेनेति । तथाहि । यद्यप्ययं परमात्मप्रकाशग्रंथः शास्त्रक्रमव्यवहारेण दोहकछंदसा प्राकृतलक्षणेन च युक्तः तथापि निश्चयेन परमात्मप्रकाशशब्दवाच्यशुद्धात्मस्वरूपापेक्षया लक्षणछंदोविवर्जितः । एवंभूतः सन्नयं किं करोति । शुद्धभावनया भावितःसन् शुद्धात्मसंवित्तिसमुत्पन्नरागादिविकल्परहितपरमानंदैकलक्षणसुखविपरीतानां चतुर्गतिदुःखानां विनाशं करोतीति भावार्थः ॥ ३४१ ॥

अथ श्रीयोगींद्रदेव औद्धत्यं परिहरति,—

**इत्थु ण लेव्वउ पंडियहिं, गुणदोसुवि पुणरुत्तु ।**
**भट्टपभायरकारणइं, मइ पुणु पुणुवि पउत्तु ॥ ३४२ ॥**

---

आगे शास्त्रके फलके कथनकी मुख्यताकर एक दोहा और उद्धतपनेके त्यागकी मुख्यताकर दो दोहे इसतरह तीनदोहाओंमें व्याख्यान करते हैं;—[ **अयं परमात्मप्रकाशः** ] यह परमात्माप्रकाश [ **सुभावेन भावितः** ] शुद्ध भावोंकर भाया हुआ [ **चतुर्गतिदुःखविनाशं** ] चारों गतीके दुःखोंका विनाश [ **करोति** ] करता है । जो परमात्मप्रकाश [ **लक्षणछंदोविवर्जितः** ] यद्यपि व्यवहारनयकर प्राकृतरूप दोहा छंदोंकर सहित है और अनेक लक्षणोंकर सहित है तौभी निश्चयनयकर परमात्मप्रकाश जो शुद्धात्मस्वरूप वह लक्षण और छंदोकर रहित है । **भावार्थ**—शुभलक्षण और प्रबंध ये दोनो परमात्मामें नही है । परमात्मा शुभाशुभलक्षणोंकर रहित है और जिसके कोई प्रबंध नही अनंतरूप है उपयोगलक्षणमई परमानंदलक्षणस्वरूप है सो भावोंसे उसको आराधो, वही चतुर्गतिके दुःखोंका नाश करने वाला है ॥ शुद्ध परमात्मा तो व्यवहार लक्षण और श्रुतरूप छंदोसे रहित है इनसे भिन्न निजलक्षणमई है और यह परमात्मप्रकाशनामा अध्यात्म ग्रंथ यद्यपि दोहकछंदरूप है और प्राकृतलक्षणरूप है परंतु इसमें स्वसंवेदनज्ञानकी मुख्यता है छंद अलंकारादिकी मुख्यता नही है ॥ ३४१ ॥

अत्र न ग्राह्यः पंडितैः गुणो दोषोपि पुनरुक्तः ।
भट्टप्रभाकरकारणेन मया पुनः पुनरपि प्रोक्तम् ॥ ३४२ ॥

इत्थु इत्यादि । इत्थु अत्र ग्रंथे **ण लेवउ** न ग्राह्यः । कैः । **पंडियहिं** पंडितैर्विवेकिभिः । कोसौ । **गुण दोसुवि** गुणो दोषोपि । कथंभूतः । **पुणुरुत्तु** पुनरुक्तः । कस्मान्न ग्राह्यः । यतः **मइ पुणु पुणुवि पउत्तु** मया पुनः पुनः प्रोक्तं । किं तत् । वीतरागपरमात्मतत्त्वं । किमर्थं । **भट्टपहायरकारणइं** प्रभाकरभट्टनिमित्तेनेति । अत्र भावनाग्रंथे समाधिशतकादिवत् पुनरुक्तदूषणं नास्ति इति । तदपि कस्मादिति चेत् । अर्थ पुनः पुनश्चिंतनलक्षणमिति वचनादिति मत्वा प्रभाकरभट्टव्याजेन समस्तजनानां सुखबोधार्थं बहिरंतःपरमात्मभेदेन तु त्रिविधात्मतत्त्वं बहुधाप्युक्तमिति भावार्थः ॥ ३४२ ॥

अथ;—

**जं मइ किंपिवि जंपियउ, जुत्ताजुत्तुवि इत्थु ।**
**तं वरणाणि खमंतु महु, जे बुज्झहिं परमत्थु ॥ ३४३ ॥**

यत् मया किमपि जल्पितं युक्तायुक्तमपि अत्र ।
तत् वरज्ञानिनः क्षाम्यंतु मम ये बुध्यंते परमार्थम् ॥ ३४३ ॥

जं इत्यादि । **जं मइ किंपिवि जंपियउ** यन्मया किमपि जल्पितं । किं जल्पितं । **जुत्ताजुत्तुवि** शब्दविषये अर्थविषये वा युक्तायुक्तमपि **इत्थु** अत्र परमात्मप्रकाशाभिधानग्रंथे **खमंतु** क्षमां कुर्वंतु । किं तत् । पूर्वोक्तदूषणं । के । **वरणाणि** वीतरागनिर्विकल्पस्वसंवेदन-

---

आगे श्री योगींद्रदेव उद्धतपनेका त्याग दिखलाते हैं;—[ **अत्र** ] श्री योगींद्रदेव कहते हैं अहो भव्यजीव हो इस ग्रंथमें [ **पुनरुक्तः** ] पुनरुक्तका [ **गुणो दोषोपि** ] दोष भी [ **पंडितैः** ] आप पंडितजन [ **न ग्राह्यः** ] ग्रहण नहीं करें और कविकलाका गुण भी न लें क्योंकि [ **मया** ] मैंने [ **भट्टप्रभाकरकारणेन** ] प्रभाकर भट्टके संबोधनेकेलिये [ **पुनः पुनरपि प्रोक्तं** ] वीतरागपरमानंदरूप परमात्म तत्त्वका कथन वार वार किया है । **भावार्थ**—इस शुद्धात्मभावनाके ग्रंथमें पुनरुक्तका दोष नहीं लगता । **समाधितंत्र** ग्रंथकी तरह इस ग्रंथमें भी बार २ शुद्धस्वरूपका ही कथन किया है वारंवार उसी अर्थका चिंतवन है ऐसा जानकर इसका रहस्य ( अभिप्राय ) वार २ चिंतवना । प्रभाकर भट्टकी मुख्यताकर समस्त जीवोंको सुखसे प्रतिबोध होनेकेलिये इस ग्रंथमें वार वार बहिरात्मा अंतरात्मा और परमात्माका कथन किया है ऐसा जानना ॥ ३४२ ॥

आगे श्रीयोगींद्राचार्य ज्ञानी जनोंसे प्रार्थना करते हैं कि मैंने जो किसी जगह छंद अलंकारादिमें युक्त अयुक्त कहा हो तो उसे पंडितजन परमार्थके जानने वाले मुझपर क्षमा करें;—[ **अत्र** ] इस ग्रंथमें [ **यत्** ] जो [ **मया** ] मैंने [ **किमपि** ] कुछ भी

ज्ञानयुक्ता विशिष्टज्ञानिनः । कस्य । महु मम योगींद्रदेवाभिधानस्य । कथंभूता ये ज्ञानिनः । जे बुज्झहिं ये केचन बुध्यंते जानंति । कं । परमत्थु रागादिदोषरहितमनंतज्ञानदर्शनसुखवीर्यसहितं च परमार्थशब्दवाच्यं शुद्धात्मानमिति भावार्थः ॥ ३४३ ॥ इति सूत्रत्रयेण सप्तममंतरस्थलं गतं । एवं सप्तभिरंतरस्थलैश्चतुर्विंशतिसूत्रप्रमितं महास्थलं समाप्तम् ।

अथैकवृत्तेन प्रोत्साहनार्थं पुनरपि फलं दर्शयति,—

**जं तत्तं णाणरूवं परममुणिगणा णिच्च झायंति चित्ते**
**जं तत्तं देहचत्तं णिवसइ भुवणे सव्वदेहीण देहे ।**
**जं तत्तं दिव्वदेहं तिहुवणगुरुगं सिज्झए संतजीवे**
**तं तत्तं जस्स सुद्धं फुरइ णियमणे पावए सो हि सिद्धिं ॥ ३४४ ॥**

यत् तत्त्वं ज्ञानरूपं परममुनिगणा नित्यं ध्यायंति चित्ते
यत् तत्त्वंदेहत्यक्तं निवसति भुवने सर्वदेहिनां देहे ।
यत् तत्त्वं दिव्यदेहं त्रिभुवनगुरुकं सिध्यति शातजीवे
तत् तत्त्वं यस्य शुद्ध स्फुरति निजमनसि प्राप्नोति स हि सिद्धिम् ॥ ३४४ ॥

**पावए सो** प्राप्नोति स हि स्फुटं । कं । **सिद्धिं** मुक्ति । यस्य किं । **जस्स णियमणे फुरइ** यस्य निजमनसि स्फुरति प्रतिभाति । किं कर्मतापन्नं । **तं तत्तं** तत्तत्त्वं । कथंभूतं ।

---

[ **युक्तायुक्तमपि जल्पितं** ] युक्त अथवा अयुक्त शब्द कहा होवे तो [ **तत्** ] उसे [ **ये वरज्ञानिनः** ] जो महान ज्ञानके धारक [ **परमार्थं** ] परम अर्थको [ **बुध्यंते** ] जानते है वे पंडित जन [ **मम क्षाम्यंतु** ] मेरे ऊपर क्षमा करें । **भावार्थ**—मेरी छद्मस्थकी बुद्धि है जो कदाचित् मैने शब्दमें अर्थमें तथा छंद अलंकारमें अयुक्त कहा हो वह मेरा दोष क्षमा करो । सुधार लो । जो विवेकी परमअर्थको अच्छी तरह जानते है वे मुझपर कृपा करो मेरा दोष न लो । यह प्रार्थना योगींद्राचार्यने महामुनियोंसे की । जो महामुनि अपने शुद्धस्वरूपको अच्छी तरह अपनेमें जानते हैं । जो निजस्वरूप रागादि दोष रहित अनंत दर्शन अनंत सुख अनंत वीर्यकर सहित है ऐसे अपने स्वरूपको अपनेमें ही देखते है, जानते है और अनुभवते है वे ही इस ग्रंथके सुननेके योग्य है और सुधारनेके योग्य है ॥ ३४३ ॥ इस प्रकार तीन दोहाओंमें सातवा अंतरस्थल कहा । इस तरह चौवीस दोहाओंका महास्थल पूर्ण हुआ ।

आगे एक स्रग्धरा नामके छंदमें फिर भी इस ग्रंथके पढनेका फल कहते है;—[ **तत्** ] वह [ **तत्त्वं** ] निज आत्मतत्त्व [ **यस्य निजमनसि** ] जिसके मनमे [ **स्फुरति** ] प्रकाशमान हो जाता है [ **स हि** ] वो ही साधु [ **सिद्धिं प्राप्नोति** ] सिद्धिको पाता है । कैसा

सुद्धं रागादिरहितं । पुनरपि कथंभूतं यत् । जं तत्तं णाणरूवं यदात्मतत्त्वं ज्ञानरूपं । पुनरपि किं विशिष्टं यत् । णिच्च झायंति नित्यं ध्यायंति । क । चित्ते मनसि । के ध्यायंति । परममुणिगणा परममुनिसमूहाः । पुनरपि किं विशिष्टं यत् । जं तत्तं देहचत्तं यत्परमात्मतत्त्वं देहत्यक्तं देहाच्छिन्नं । पुनरपि कथंभूतं यत् । णिवसइ निवसति । क । भुवणे सव्वदेहीण देहे त्रिभुवने सर्वदेहिनां संसारिणां देहे । पुनरपि कीदृशं यत् । जं तत्तं दिव्वदेहं यत् शुद्धात्मतत्त्वं दिव्यदेहं दिव्यं केवलज्ञानादिशरीरं । शरीरमिति कोर्थः । स्वरूपं । पुनश्च कीदृशं यत् । तिहुयणगुरुगं अव्याबाधानंतसुखादिगुणेन त्रिभुवनादपि गुरुं पूज्यमिति त्रिभुवनगुरुकं । पुनरपि कि रूपं यत् । सिज्झए सिद्ध्यति निष्पन्नं याति । क । संतजीवे ख्यातिपूजालाभादिसमस्तमनोरथविकल्पजालरहितत्वेन परमोपशांतजीवस्वरूपे इत्यभिप्रायः ॥ ३४४ ॥

अथ ग्रंथस्यावसाने मंगलार्थमाशीर्वादरूपेण नमस्कारं करोति;—

परमपयगयाणं भासओ दिव्वकाओ
मणसि मुणिवराणं मुक्खदो दिव्वजोओ ।
विसयसुहरयाणं दुल्लहो जो हु लोए
जयउ सिवसरूवो केवलो कोवि बोहो ॥ ३४५ ॥

परमपदगतानां भासको दिव्यकायः
मनसि मुनिवराणां मोक्षदो दिव्ययोगः ।
विषयसुखरतानां दुर्लभो यो हि लोके
जयतु शिवस्वरूपः केवलः कोपि बोधः ॥ ३४५ ॥

---

है वह तत्त्व ? जो कि [ शुद्धं ] रागादि मलरहित है [ ज्ञानरूपं ] और ज्ञानरूप है जिसको [ परममुनिगणाः ] परममुनीश्वर [ नित्यं ] सदा [ चित्ते ध्यायंति ] अपने चित्तमें ध्याते है [ यत् तत्त्वं ] जो तत्त्व [ भुवने ] इस लोकमें [ सर्वदेहिनां देहे ] सब प्राणियोंके शरीरमें [ निवसति ] मौजूद है [ देहत्यक्तं ] और आप देहसे रहित है [ यत् तत्त्वं ] जो तत्त्व [ दिव्यदेहं ] केवलज्ञान और आनंदरूप अनुपम देहको धारण करता है [ त्रिभुवनगुरुकं ] तीनभुवनमें श्रेष्ठ है [ शांतजीवे सिध्यति ] जिसको आराधकर शांतपरिणामी संतपुरुष सिद्धपद पाते है । भावार्थ—ऐसा वह चैतन्यतत्त्व जिसके चित्तमें प्रगट हुआ है वही साधु सिद्धिको पाता है । अव्याबाध अनंतसुख आदि गुणोंकर वह तत्त्व तीनलोकका गुरु है सत पुरुषोके ही हृदयमें वह तत्त्व सिद्ध होता है । कैसे हैं संत ? जो अपनी बड़ाई, अपनी प्रतिष्ठा और लाभादि समस्त मनोरथ विकल्प जालोंसे रहित है । जिन्होंने अपना स्वरूप परमशातभावरूप पा लिया है ॥ ३४४ ॥

जयउ सर्वोत्कर्षेण वृद्धिं गच्छतु । कोसौ । दिव्वकाओ परमौदारिकशरीराभिधान-दिव्यकायस्तदाधारो भगवान् । कथंभूतः । भासओ दिवाकरसहस्रादप्यधिकतेजस्त्वाद्भासकः प्रकाशकः । केषां कायः । परमपयगयाणं परमानंतज्ञानादिगुणास्पदं यदर्हत्पदं तत्र गतानां । न केवलं दिव्यकायो जयतु । दिव्वजोओ द्वितीयशुक्लध्यानाभिधानो वीतरागो निर्विकल्पसमाधिरूपो दिव्ययोगः । कथंभूतः । मोक्खदो मोक्षप्रदायकः । क्व जयतु । मणसि मनसि । केषां । मुणिवराणं मुनिपुंगवानां । न केवलं योगो जयतु । केवलो कोवि बोहो केवलज्ञानाभिधानः कोप्यपूर्वो बोधः । कथंभूतः । सिवसरूवो शिवशब्दवाच्यं यदनंतसुखं तत्स्वरूपः । पुनरपि कथंभूतः । दुल्लहो जो हु लोए दुर्लभो दुष्प्राप्यः यः स्फुटं । क्व । लोके । केषां दुर्लभः । विसयसुहरयाणं विषयसुखातीतपरमात्मभावनोत्पन्न-परमानंदैकरूपसुखास्वादरहितत्वेन पंचेंद्रियविषयासक्तानामिति भावार्थः ॥ ३४५ ॥

इति 'परु जाणंतुवि परममुणि परसंसग्गु चयंति' इत्याद्येकाशीतिसूत्रपर्यंतं सामान्यभेद-भावना, तदनंतरं 'परमसमाहि महासरहि' इत्यादि चतुर्विंशतिसूत्रपर्यंतं महास्थलं, तदनंतरं वृत्तद्वयं चेति सर्वसमुदायेन सप्ताधिकसूत्रशतेन द्वितीयमहाधिकारे चूलिकागतेति ॥ एवमत्र परमात्मप्रकाशाभिधानग्रंथे' प्रथमतस्तावत् 'जे जाया झाणग्गियए, इत्यादि त्रयो-विंशत्यधिकसूत्रशतेन प्रक्षेपकत्रयसहितेन प्रथममहाधिकारो गतः । तदनंतरं चतुर्दशाधिक-शतद्वयेन प्रक्षेपकपंचकसहितेन द्वितीयोपि महाधिकारो गतः । एवं पंचाधिकचत्वारिंशत्स-

---

आगे ग्रंथके अंतमंगलकेलिये आशीर्वादरूप नमस्कार करते है,—[ दिव्यकायः ] जिसका ज्ञान आनंदरूप शरीर है अथवा [ परमपदगतानां भासकः ] अरहंतपदको प्राप्त हुए जीवोंका प्रकाशमान परमौदारिक शरीर है ऐसा परमात्म तत्त्व [ जयतु ] सर्वोत्कर्षपनेसे वृद्धिको प्राप्त होवे। जो परमौदारिक शरीर ऐसा है कि जिसका तेज हजारों सूर्योंसे अधिक है अर्थात् सकल प्रकाशी है । जो परमपदको प्राप्त हुए केवली हैं उनको तो साक्षात् दिव्यकाय पुरुषाकार भासता है [ मुनिवराणां ] और जो महामुनि हैं उनके [ मनसि ] मनमें [ दिव्ययोगः ] द्वितीयशुक्लध्यानरूप वीतराग निर्विकल्पसमाधिरूप भास रहा है । [ मोक्षदः ] और मोक्षका देनेवाला है । [ केवलः कोपि बोधः ] जिसका केवल ज्ञान स्वभाव है ऐसी अपूर्व ज्ञानज्योति [ शिवस्वरूपः ] सदा कल्याणरूप है । [ लोके ] लोकमें [ विषयसुखरतानां ] शिवस्वरूप अनंत परमात्माकी भावनासे उत्पन्न जो परमानंद अतीन्द्रियसुख उससे विपरीत जो पांच इंद्रियोंके विषय उनमें जो आसक्त हैं उनको [ यः हि ] जो परमात्मतत्त्व [ दुर्लभः ] महा दुर्लभ है । भावार्थ—इस लोकमें विषयी जीव जिसको नही पासकते ऐसा वह परमात्मतत्त्व जयवंत होवे ॥ ३४५ ॥

हितशतत्रयप्रमित श्रीयोगींद्रदेवविरचित दोहकसूत्राणां विवरणभूता **परमात्मप्रकाशवृत्तिः** समाप्ता ॥

---

इसप्रकार इस **परमात्मप्रकाश**नामा ग्रंथमें पहले 'जे जाया झाणग्गीए' इत्यादि एकसौ तेवीस दोहा तीन प्रक्षेपकों सहित ऐसे १२६ दोहाओंमें पहला अधिकार समाप्त हुआ । एकसौ चौदह दोहा तथा ५ प्रक्षेपक सहित दूसरा महाधिकार कहा । और 'परु जाण-तुंवि' इत्यादि एकसौ सात दोहाओंमें तीसरा महाधिकार कहा । प्रक्षेपक और अंतके दो छंद उन सहित तीनसौ पैतालीस ३४५ दोहाओंमें परमात्मप्रकाशका व्याख्यान **ब्रह्मदेवकृत टीका सहित** समाप्त हुआ ।



---

१ संस्कृत टीकामें दूसरे अधिकारकी चूलिका कही गई है ।

# टीकाकारस्यांतिमकथनं ।

अत्र ग्रंथे प्रचुरेण पदानां संधिर्न कृतः, वाक्यानि च भिन्नभिन्नानि कृतानि सुखबोधार्थं । किंच परिभाषासूत्रं पदयोः संधिर्विवक्षितो न समासांतरं तयोस्तेन कारणेन लिंगवचनक्रियाकारकसंधिसमासविशेषणवाक्यसमाप्त्यादिकं दूषणमत्र न ग्राह्यं विद्वद्भिरिति ।

इदं परमात्मप्रकाशवृत्तेर्व्याख्यानं ज्ञात्वा किं कर्तव्यं भव्यजनैः । सहजशुद्धज्ञानानंदैकस्वभावोऽहं, निर्विकल्पोऽहं उदासीनोऽहं, निजनिरंजनशुद्धात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानरूपनिश्चयरत्नत्रयात्मकनिर्विकल्पसमाधिसंजातवीतरागसहजानंदरूपसुखानुभूतिमात्रलक्षणेन स्वसंवेदनज्ञानेन स्वसंवेद्यो गम्यः प्राप्यो भरितावस्थोऽहं, रागद्वेषमोहक्रोधमानमायालोभ-

---

# टीकाकारका अंतिमकथन ।

इस ग्रंथमें बहुधा पदोंकी संधि नही की और वचन भी जुदे २ सुखसे समझनेकेलिये रक्खे गये हैं, समझनेकेलिये कठिन संस्कृत नही रक्खी इसलिये यहां लिंग वचन क्रिया कारक संधि समास विशेष्य विशेषणके दोष न लेना । जो पंडितजन विशेषज्ञ हैं वे ऐसा समझें कि यह ग्रंथ बालबुद्धियोंके समझानेकेलिये सुगम किया है । इस परमात्मप्रकाशकी टीकाका व्याख्यान जानकर भव्यजीवोंको ऐसा विचार करना चाहिये कि मैं सहज शुद्ध ज्ञानानंद स्वभाव निर्विकल्प हूं, उदासीन हूं, निजानंद निरंजन शुद्धात्म सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्ररूप निश्चयरत्नत्रयमई निर्विकल्पसमाधिसे उत्पन्न वीतरागसहजानंदरूप आनंदानुभूतिमात्र जो स्वसवेदनज्ञान उससे गम्य हूं, अन्य उपायोंसे गम्य नही हूं । निर्विकल्प निजानंद ज्ञानकर ही मेरी प्राप्ति है पूर्ण हूं । राग द्वेष मोह क्रोध मान माया लोभ पांच इंद्रियोंके विषय व्यापार मन वचन काय द्रव्यकर्म भावकर्म नोकर्म ख्याति पूजा लाभ देखे सुने और अनुभवे भोगोंकी वाछारूप निदानबंध, माया मिथ्या ये तीन शल्य इत्यादि विभाव परिणामोंसे रहित सब प्रपंचोंसे रहित मै हूं । तीन लोक तीनकालमें मन वचन कायकर कृत कारित अनुमोदनाकर शुद्ध निश्चयनयसे मै आत्माराम ऐसा हूं । तथा सभी जीव ऐसे है । ऐसी हमेशा भावना करनी चाहिये । अब टीकाकारके अंतके श्लोकका अर्थ कहते हैं:—युधिष्ठिरराजाको आदि लेकर पाच भाई पाडव और श्री रामचंद्र तथा अन्य भी विवेकी राजा हैं उनसे अत्यंत भक्तिकर यह जिनशासन पूजनीक है जिसको सुर नाग भी पूजते हैं ऐसा श्री जिन भाषित शासन

पंचेंद्रियविषयव्यापारमनोवचनकायव्यापारभावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मख्यातिपूजालाभदृष्टश्रुतानुभूतभोगाकांक्षारूपनिदानमायामिथ्याशल्यत्रयादिसर्वविभावपरिणामरहितशून्योऽहं, जगत्रये कालत्रयेपि मनोवचनकायैः कृतकारितानुमतैश्च शुद्धनिश्चयनयेन । तथा सर्वेपि जीवाः, इति निरंतरं भावना कर्तव्येति ॥ ग्रंथसंख्या ४००० ।

पंडवरामहिं णरवरहिं, पुज्जिउ भत्तिभरेण ।[1]
सिरिसासणु जिणभासियउ, णंदउ सुक्खसएहिं ॥ १ ॥


इति श्रीब्रह्मदेवविरचिता
परमात्मप्रकाशवृत्तिः समाप्ता ।

---

सुखोंके सैकड़ाओंकर वृद्धिको प्राप्त होवे ॥ यह परमात्मप्रकाश ग्रंथका व्याख्यान प्रभाकर भट्टके संबोधनेकेलिये श्रीयोगींद्रदेवने किया उसपर श्री ब्रह्मदेवने संस्कृतटीका की । श्री योगींद्रदेवने प्रभाकरभट्टके समझानेकेलिये तीनसौ तेतालीस दोहा किये उसपर श्री ब्रह्मदेवने संस्कृतटीका पांच हजार चार प्रमाण की । उसपर दौलतरामने भाषावचनिकाके श्लोक अडसठिसौ नव्वै संख्याप्रमाण किये ।

इसप्रकार श्री योगींद्राचार्य विरचित परमात्मप्रकाशकी
पं० दौलतराम कृत भाषाटीका समाप्त हुई.




---

१ पाण्डवरामैः नरवरैः पूजितः भक्तिभरेण । श्रीशासनं जिनभाषितं नंदतु सुखशतैः ॥ १ ॥

# अथ परमात्मप्रकाशस्य विषयानुक्रमणिका ।



